

# पाणिनीय-व्याकरण-पद्धति में स्फोट का स्वरूप

(Conception of Sphoṭa in the Pāṇinīya System of Samskrit Grammar)



प्रयाग विश्वविद्यालय की डी० फिल् उपाधि के लिए प्रस्तुत शोध प्रबन्ध




निर्देशक
प्रोफेसर डॉ० आद्याप्रसाद मिश्र
एम्० ए० डी० फिल्
अध्यक्ष, संस्कृत-पालि-प्राकृत
एवं अन्य प्राच्यभाषा विभाग
प्रयाग विश्वविद्यालय

प्रस्तुतकर्ता
चन्द्रभानु त्रिपाठी
एम्० ए० एल० टी०
व्याकरणाचार्य साहित्याचार्य
संस्कृत-प्रवक्ता
इलाहाबाद डिग्री कालेज इलाहाबाद





प्रयाग विश्वविद्यालय
मार्च १९७१

ब्राह्मी वर्णमात्रा तदनु पदमयी वाक्यभावम् प्रपन्ना,
पश्यन्ती निर्विकल्पाऽनवकलितभिदा मध्यमामूर्तिमाप्ता,
वागर्थौ व्याप्नुवन्ती गुरुबुधकविभिर्वैखरी गीयमाना,
ज्योतिः स्फोटस्वरूपा स्फुरतु मनसि मे शारदा सा पराख्या ।

## प्राक्कथन

गुरु परम्परानुसार शब्द-शास्त्र के अध्ययन-काल में महाभाष्य,वैयाकरण-भूषण-सार तथा वैयाकरण-सिद्धान्त-लघु-मंजूषा ग्रन्थों को पढ़ते समय,क्रम प्राप्त 'स्फोट' का प्रकरण भी अध्ययन का विषय बना था । उसे कितना व किस रूप में समझा था, आज स्मरण नहीं है, परन्तु ऐसी धारणा अवश्य बन गई थी कि 'स्फोट' पदार्थ एकान्तत: विचारणीय विषय है ।

वैयाकरण सिद्धान्तों का स्वाध्याय करते हुए शब्द, अर्थ तथा उनके सम्बन्ध की नित्यता स्पष्ट होती गई तथा सूक्ष्म वाक्तत्व की जिज्ञासा बढ़ती गई । स्फोट विषयक आकर ग्रन्थ, वादग्रन्थ तथा तद्विरोधी दार्शनिकों के ग्रन्थों का अध्ययन एवं मनन करने से 'स्फोट' सिद्धान्त का जो रहस्य बुद्धि संवेद्य हो सका,उसे भाषा का रूप देकर प्रस्तुत शोध-प्रबन्ध की आकृति रची व संवारी गई है ।

जगत् प्रवाहवत् नित्य शब्द-अर्थ की प्रतिपत्ति ही इनकी सच्ची आराधना है । अत: इस प्रबन्ध में अशुद्धि,आवृत्ति तथा अस्पष्ट भावाभिव्यक्ति मेरी ही मन्दता,अल्पग्राहिता तथा अप्रतिपत्ति के कारण दृष्टिगोचर होगी । शोध-प्रबन्ध का स्वरूप परिमित हो,अत: विवेच्य वस्तु के सन्दर्भ में आये हुए विचारों का विशद् विवेचन नहीं किया गया,ऐसा करने पर वर्ण्य विषय का वैशिष्ट्य कम हो जाता ।

शब्द कल्पद्रुम में स्फोट के वाचक नित्यशब्द, विदारण क्रिया तथा फोड़ा-- ये तीन अर्थ लिखे हैं । वैयाकरण सम्प्रदाय में प्रथम, युद्ध में द्वितीय तथा वैद्यक में तृतीय अर्थ गृहीत होता है । वैयाकरण सिद्धान्त का सर्वस्वभूत यह स्फोट प्रतिपक्षी दार्शनिकों के तथा वैयाकरणों के मध्य वाग्युद्ध का विषय एवम् विरोधियों के मस्तिष्क का फोड़ा बनकर ही प्रकट हुआ है । मेरा दृढ़ विश्वास है कि विशद रूप से अध्ययन होने पर शब्दतत्त्व के सभी रहस्य प्रकट होंगे ।

~~एक वाक्य में~~ श्रद्धेय गुरुवर्य डा० आद्याप्रसाद जी मिश्र की सौमनस्यमयी कृपा-दृष्टि के कारण ही मैं इस प्रबन्ध को मूर्त रूप देने में समर्थ हुआ हूं एवं पण्डितराज कालीप्रसाद मिश्र ने अनेक स्थलों पर मूल पंक्तियों का विश्लेषण कर उन्हें स्पष्ट करने की कृपा की है ; तदर्थ इनके समक्ष नत-मस्तक होकर साभार प्रणिपात करना मेरा कर्त्तव्य है ।

श्री सिद्धनाथ शुक्ल (संस्कृत प्रगति केन्द्र, पुना विश्वविद्यालय) ने शब्द-शास्त्र विषयक अनेक प्राचीन तथा आधुनिक ग्रन्थ भेजकर बड़ा सहयोग प्रदान किया । वाराणसेय सरस्वती भवन पुस्तकालय तथा प्रयागीय महामहोपाध्याय गंगानाथ झा शोध संस्थान के अध्यक्ष, एवम् अन्य कर्मचारियों ने बड़ा श्रम कर ग्रन्थों की उपलब्धि तथा अध्ययन की व्यवस्था में योगदान किया । सुहृद्वर पण्डित रामहित त्रिपाठी ने प्रबन्ध का टंकण कर इसे शीघ्र ही प्रकाश में लाने की व्यवस्था की । इसके लिए ये सभी सज्जन मेरे धन्यवाद तथा साधुवाद के पात्र हैं ।

अन्त में मैं रहस्य पंचदशिका के मंगलश्लोक द्वारा प्रेरणा-शक्ति स्वरूपा परमेश्वरी को प्रणाम करता हुआ उन्हें ही इस कृति को समर्पित करता हूं --

यया विना नैव करोति किंचिन्नवेत्ति नापीच्छति संविदीशः ।
तस्यै परस्यै जगतां जनन्यै नमः शिवायै शिववल्लभायै ।।

चन्द्रभानु त्रिपाठी

(चन्द्रभानु त्रिपाठी)

## संकेत सूची

अष्टा० -- अष्टाध्यायी
उ०रा०च० -- उत्तर रामचरितम्
ऐत० -- ऐतरेयोपनिषद्
कठ उ० -- कठोपनिषद्
कैन उ० -- कैनोपनिषद्
गोपथ० -- गोपथ ब्राह्मण
च०सं० -- चरक संहिता
छा०उ० छान्दोग्योपनिषद्
त०वि० -- तत्त्वविन्दु
त०वा० -- तन्त्रवार्तिक
तै०उप० -- तैत्तिरीयोपनिषद्
दु०स० -- दुर्गा सप्तशती
न्या०मं० न्य न्याय मंजरी
न्या०सि०मु० -- न्याय सिद्धान्त मुक्तावली
न्या०सू०भा० -- न्याय सूत्र भाष्य
पा०यो०द०तत्त्व० -- पातंजल योग दर्शन (तत्त्व वैशारदी)
प्र०हृ० प्र- प्रत्यभिज्ञा हृदय
प्र०सा० -- प्रपंच सार
पा०शि० -- पाणिनीय शिक्षा
बा०रा० -- बाल्मीकिरामायण
बृ०उ० -- बृहदारण्यकोपनिषद्
म०भारत -- महाभारत
म०भा० -- महाभाष्य

माण्डूक्य० -- माण्डूक्योपनिषद्
मा०धा०वृ०भू० -- माधवीयधातु वृत्ति भूमिका
मी०सू०भा० -- मीमांसा सूत्र भाष्य
मुण्डक० -- मुण्डकोपनिषद्
मैत्रा० -- मैत्रायणी उपनिषद्
वाक्य० -- वाक्य पदीयम्
यो०हृ० -- योगिनीहृदय
रघु० -- रघुवंश
ल०श०शे० -- लघुशब्देन्दुशेखर
वे०सू०भा० -- वेदान्त सूत्र भाष्य
वै०भू०सा० -- वैयाकरण भूषण सार
सि०कौ० -- वैयाकरण सिद्धान्त कौमुदी
मंजूषा० -- वैयाकरण सिद्धान्त लघु मंजूषा
वै०सू० -- वैशेषिक सूत्र भाष्य
प्र०पा०भा० -- प्रशस्तपाद भाष्य
शु०य०प्रा० -- शुक्ल यजुर्वेद प्रातिशाख्य
श्लो०वा० -- श्लोक वार्तिक
सा०पं० -- साम्ब पंचाशिका
सा०द०सं० -- सर्व दर्शन संग्रह
स्फो०चं० -- स्फोट चन्द्रिका
स्फो०त०नि० -- स्फोट तत्त्व निरूपण
स्फोट त०वि० -- स्फोटतत्त्व न्याय विचार
स्फो०वा० -- स्फोटवाद
स्फो०सि० -- स्फोट सिद्धि
सां०सू०भा० -- सांख्य सूत्र भाष्य

-0-

# विषयानुक्रमणिका

| विषय | पृष्ठ संख्या |
| --- | --- |
| प्रस्तावना | क - छ |
| प्रथम परिच्छेद : शब्द का स्वरूप | १ - २६ |

ब्रह्म विचार, शब्द ब्रह्म विचार, महाभाष्यकार द्वारा शब्द ब्रह्म का समर्थन, शब्द ब्रह्म की शक्तियाँ, शब्द निरुक्ति, शब्द ही व्यवहार का मुख्य हेतु है, शब्द नित्यतावादी दार्शनिक, शब्द तथा अर्थ के नित्य सम्बन्ध के प्रमाण, वेदान्ती, मीमांसक द्वारा शब्द नित्यत्व का समर्थन, पातंजल योगमत, शैवागम तथा अन्य तन्त्रों का मत, शब्दाऽनित्यतावादी दार्शनिक, शब्दाभिव्यक्तिवाद, शब्दोत्पत्तिवाद, शब्द ब्रह्म ही परावाणी है, शब्द तथा ब्रह्म का आध्यासिक तादात्म्य, विवर्त, परिणामवाद, विवर्त के सिद्ध, साध्य दो भेद ।

| | |
| --- | --- |
| द्वितीय परिच्छेद : शब्द विषयक वैयाकरण सिद्धान्त | २७ - ४६ |

दर्शन शब्द का अर्थ, शास्त्र शब्द का अर्थ, दर्शनकारों के श्रौत, तार्किक दो भेद, वैयाकरण श्रौत दार्शनिक हैं, शब्द ब्रह्मवादी वैयाकरण, पृथक् व्याकरण दर्शन की मान्यता, विश्व स्फोटात्मक शब्द का विवर्त है, समस्त विश्व नामरूप उभयात्मक है, संसार का उपादान कारण रूप निरवयव नित्य शब्द ब्रह्म, शब्द-अर्थ तथा दोनों के सम्बन्ध की नित्यता, शास्त्रज्ञानपूर्वक शब्द प्रयोग से अभ्युदय, व्याकरणाध्ययन शब्द ज्ञान का सरलतम उपाय, वाणी का

विषय पृष्ठसंख्या

अव्याकृत रूप ही स्वाभाविक है, आधुनिक समय में शब्दसाधुत्व-विधान में पाणिनीय अष्टाध्यायी की मान्यता, पद तथा वाक्य का व्याकरण-सम्मत एवं लोक-सम्मत अर्थ, शब्द को नित्य मानते हुए व्याकरण प्रक्रिया का निर्वाह ।

तृतीय परिच्छेद : पाणिनीय व्याकरण पद्धति ५० -७२

पाणिनीय व्याकरण पद्धति के आचार्य महर्षि पाणिनि, पाणिनीय पद की व्युत्पत्ति , पाणिनीय पद्धति की मुख्य विशेषताएं, पाणिनीय व्याकरण पद्धति की प्रशंसा, पाणिनीय व्याकरण पद्धति का विकास, शब्दानुशासन के दो स्वरूप, शब्द-ब्रह्मवाद के संस्थापक वैयाकरण आचार्य, व्याडि, पतंजलि, चन्द्राचार्य, वसुरात, भर्तृहरि, मण्डनमिश्र, कैयट, शेषकृष्ण, भट्टोजि दीक्षित, कौण्डभट्ट, मौनिश्रीकृष्ण, नागेश भट्ट, शब्द ब्रह्मवाद के स्वरूप विकास की पृष्ठभूमि , अद्वैत सिद्धान्त, अक्षर पद का अर्थ, अद्वैत शैवागम, स्वातन्त्र्य-वाद, अद्वैतवाद, प्रत्ययवाद, वैयाकरण सिद्धान्त में उनका प्रभाव, द्वैत शैवागम (प्रपंचसार, शारदातिलक), शाक्त मत, नागेश भट्ट पर इनका प्रभाव।

चतुर्थ परिच्छेद : शब्दार्थ विचार तथा स्फोट का प्रादुर्भाव ७३ -९२

शब्द के विषय में विभिन्न मत, वायुपरिणामवाद, अणु परिणामवाद, ज्ञान परिणामवाद, वैयाकरण मत निरूपण, वाणी के प्रयोग का हेतु, शब्दार्थमयी सृष्टि की प्रक्रिया, शब्दार्थ ज्ञान में अभ्यास का महत्त्व, अर्थ का तात्पर्य, अध्यास निरूपण, तन्त्र में शब्दोत्पत्ति क्रम, श्रुतिसम्मत वर्ण-प्रादुर्भाव, महाभारत में वाणी का चतुर्विध रूप (परा-पश्यन्ती-मध्यमा, वैखरी), तन्त्रों में वाणी का विकासक्रम, शब्दार्थ भेद का मूलकारण, स्फोट की मध्यमा वाणी के नादांश के रूप में मान्यता।

| विषय | पृष्ठ संख्या |
| --- | --- |
| पंचम परिच्छेद : शक्त्याश्रय के रूप में स्फोट की स्थापना | ९३-११२ |
| शाब्द बोध ,शाब्द बोध का हेतु वृत्ति ज्ञान,वृत्ति के भेद,वैयाकरण मत में शक्ति का निरूपण,प्राचीन-नवीन वैयाकरण मत में शक्ति-स्वरूप की व्याख्या,तादात्म्य निरूपण,शक्त्याश्रय निरूपण, वर्णों के शक्त्याश्रयत्व का खण्डन,पद तथा वाक्य के शब्दयाश्रयत्व का खण्डन, शक्त्याश्रय के रूप में स्फोट की स्थापना, अर्थापत्ति प्रमाण के द्वारा स्फोट की स्वीकृति,स्फोट का प्रत्यक्ष ज्ञान होता है, उसकी कल्पना नहीं होती,वर्णैकत्व तथा वर्णनानात्व उभयपक्ष निरूपण,वैयाकरण मत निरूपण,स्फोट की अभिव्यंजक ध्वनि है, ध्वनि के दो भेद--प्राकृत एवं वैकृत,अभिव्यक्तिवादियों के तीन मत, ध्वनि ग्रहण विषयक तीन मत। | |
| षष्ठ परिच्छेद : श्रुति-पुराण तथा दर्शन ग्रन्थों में स्फोट-विचार | ११३ - १४५ |
| वेद में स्फोट के आधारभूत तत्त्व,महाभारत में स्फोट सिद्धान्त का अंकुर,हरिवंश पुराण में स्फोट का उल्लेख,श्रीमद्भागवत में स्फोट का उल्लेख, शाक्त मत में परावाणी ही वाक् प्रपंच का मूल,शैवाद्वैतवाद का स्फोटवाद में प्रभाव, सिद्धान्त शैव मत में शब्दार्थ विचार पूर्वक स्फोट की अस्वीकृति, सिद्धान्त शैव मत में अर्थ बोध प्रक्रिया, शिव दृष्टिकार द्वारा स्फोट की अमान्यता,प्रत्यभिज्ञा दर्शन का स्फोटवाद में प्रभाव, शाक्त दर्शन में वाणी की चार अवस्थाएं, द्वैत शैवागम में स्फोट ध्वनि का अन्यतम रूप, शाक्त एवं शैवागमों में परा वाणी का विवरण,मीमांसा दर्शन में वाचकत्व-विचारपूर्वक स्फोट का निरसन, सांख्य दर्शन में स्फोट खण्डन,अद्वैत वेदान्त में स्फोट की अमान्यता,पातंजल योग दर्शन में वाचक रूप शब्द की स्वीकृति,न्याय दर्शन में स्फोट का निराकरण,व्याकरण दर्शन में स्फोट विचार,पदवाद तथा वाक्यवाद पर विचार,वैयाकरण आचार्यों में मतभेद नहीं, स्फोट सिद्धान्त वैयाकरणों का मुख्य प्रतिपाद्य । | |

विषय | पृष्ठ संख्या

सप्तम परिच्छेद : पाणिनीय व्याकरण पद्धति में स्फोटवाद का क्रमिक विकास । १४६ -१६६

स्फोट विषयक संक्षिप्त प्रस्तावना, वाद का अर्थ, पाणिनीय व्याकरण सम्प्रदाय में स्फोटवाद का प्रचलन, भाष्यकार के स्फोट सम्बन्धी विचार, वाक्यपदीय में स्फोट सिद्धान्त का विकसित रूप, स्फोट सिद्धान्त के खण्डन-मण्डन का प्रारम्भ, दार्शनिक विकास के तीन चरण, स्फोट प्रतिपादक मण्डन तथा भरत मिश्र, शेष कृष्ण तथा भट्टोजिदीक्षित की स्फोट विषयक विचार सरणि, कोण्ड भट्ट एवं मौनि श्रीकृष्ण भट्ट के विचार, नागेश भट्ट के स्फोट संबंधी नवीन विचार ।

अष्टम परिच्छेद : स्फोट समर्थक एवं तद्विरोधी दार्शनिक विचार १६७ -१८६

स्फोट समर्थक दार्शनिक, (अ) वैयाकरण, (आ) पातंजल योग, (इ) अद्वैतवादी शैव तथा शाक्त, (ई) आलंकारिक, स्फोट सिद्धांत में दोष तथा उनका निराकरण--(अ) स्फोट की अप्रतीति, (आ) दृष्ट का परित्याग एवम् अदृष्ट की कल्पना, (इ) पदों की मान्यता, (ई) वाणी वैखरी मात्र है परा, पश्यन्ती इत्यादि भेद निर्मूल, (उ) श्रोत्रगृहीत ही शब्द है तदतिरिक्त में कोई प्रमाण नहीं, (ऊ) स्फोट मानने में गौरव, (ए) स्फोट की व्यंग्यता में आपत्ति, (ऐ) समुदित वर्णों में स्वतः वाचकतोपपत्ति, (ओ) वर्ण-ज्ञान बाधा के बिना मिथ्या नहीं हो सकता ।

नवम परिच्छेद : स्फोट विषयक शास्त्रार्थ तथा वैयाकरण सिद्धान्त की स्थापना । १९०- २२१

स्फोट के मुख्य आधार--(क) वर्ण, पद तथा वाक्य में एकत्व प्रतीति, (ख) वर्णातिरिक्त पदार्थ में बोध शक्ति की स्थिति, (ग) अवयवरहित, क्रमहीन नित्य शब्द का अर्थ के साथ सीधा संबंध, (घ) उच्चरित ध्वनिरूप शब्द से अभिव्यक्त शब्द ही बोधक है,

विषय | पृष्ठसंख्या

(ऊ०) वृत्ति विशिष्ट अन्तःकरण की शब्द रूप में अभिव्यक्ति,
(च) शब्दार्थ तादात्म्य, (छ) ध्वनि शब्द की अभिव्यंजक है,
आगम का समर्थन --, स्फोट को न मानने वाले दार्शनिकों द्वारा
अर्थबोध तथा एकत्व का निर्वाह--(अ) सांख्य, (आ) मीमांसक,
(इ) वेदान्ती, (ई) नैयायिक, (ई) वैशेषिक, (उ) शिवदृष्टिकार,
(ए) विशिष्टाद्वैतवादी वैष्णव, (ऐ) बौद्ध तथा जैन, स्फोट
विरोधी दार्शनिकों की हठवादिता तथा पारस्परिक राग-द्वेष,
वाग्विलास के स्थान पर वाक् प्रहार का प्रचलन, स्वमत की रक्षा
के लिए स्फोट सिद्धान्त का विरोध, पाणिनीय व्याकरण दर्शन
में सभी के विचारों को अपनाने की क्षमता, दार्शनिक विद्वानों
द्वारा सभी दर्शनों का अवगाहन, अनेक दार्शनिकों की व्याकरण
व्याकरण दर्शन में आस्था तथा स्फोटवाद में सहमति, स्फोट
सिद्धान्त मन्थन, वैयाकरणों द्वारा शास्त्रार्थ पद्धति से व्यापक
स्फोट समर्थन ।

दशम परिच्छेद : व्याकरण शास्त्र की समन्वयात्मक पद्धति | २२२ - २४१

व्याकरण की सर्ववेद पारिषदत्व सिद्धि, भाषा के स्वरूप को
स्थिर करने के लिए वैयाकरणों द्वारा किए गए प्रयत्न, पाणिनीय
व्याकरण में पूर्ववर्ती सूत्रकारों तथा दार्शनिक विचारकों का सम्मान-
पूर्वक उल्लेख तथा उनके मतों पर आस्था, जातिवाद तथा व्यक्तिवाद,
वर्णवाद, पदवाद, वाक्यवाद, स्फोट सिद्धान्त में सभी विचारों का
समादर, आन्तर स्फोट निरूपण, व्यवहार की प्रधानता तथा स्फोट
सिद्धान्त में उसका सर्वोपरि प्रभाव, स्फोट विरोधी दार्शनिकों द्वारा
प्रकारान्तर से स्फोट की मान्यता ।

विषय पृष्ठ संख्या

एकादश परिच्छेद : पाणिनीय व्याकरण पद्धति में अष्टविध स्फोट २४२ - २६३

अष्टविध स्फोटों की गणना, प्रकृति, प्रत्यय के अवयव अर्थबोधक नहीं, वर्ण स्फोट विचार, सूत्र एवं भाष्यकारों द्वारा वर्ण स्फोट का समर्थन, प्रयुक्त शब्द(आदेश) ही वाचक हैं स्थानी(मूल प्रकृति-प्रत्यय) नहीं, शक्तिग्राहक व्यवहार आदेशों का होता है स्थानी का नहीं, पद स्फोट विचार, पद स्फोट नैयायिकों को भी अभिमत, पद-स्फोट की मान्यता में मुनित्रय की सहमति ,वाक्य स्फोट विचार, वाक्य स्फोट की मान्यता, वाक्य में पृथक् शक्ति मानना अनिवार्य है, वाक्य स्फोट में पाणिनि प्रभृति महर्षियों की सम्मति, तात्पर्य ज्ञान द्वारा वाक्यार्थ बोध का खण्डन, नैयायिकों का शाब्द बोध प्रकार तथा उसका खण्डन, वाक्य शक्ति के समर्थन में व्यवहारानुगामी (वैयाकरण) के पुष्ट तर्क, नैयायिकों की शंका तथा उसका समाधान, वाक्यार्थ बोध प्रकार, मीमांसकों की आपत्ति तथा उसका निराकरण, वाक्यार्थ विचार में निष्कर्ष, वाक्यार्थ बोध में सामान्य शंका तथा उसका निराकरण, मीमांसक का पदबोध प्रकार तथा उसका खण्डन, स्फोट के भेद बोद्धा के अनुसार दार्शनिकों के अनुसार नहीं, स्फोट के सखण्ड-अखण्ड पक्ष, अखण्ड पद स्फोट, अखण्ड वाक्य स्फोट, अखण्ड स्फोट विषयक शंका समाधान--(क) प्राचीन वैयाकरणों का उत्तर, (ख) नव्य वैयाकरणों द्वारा समाधान, वैयाकरणों द्वारा पद प्रक्रिया मोह का त्याग तथा नित्य शब्द पर आस्था, प्रकारान्तर से व्यक्ति स्फोट के पांच भेद, जाति स्फोट निरूपण, वर्ण जाति स्फोट विचार, पद जाति स्फोट विचार, वाक्य जाति स्फोट विचार, स्फोट द्वारा अर्थबोध प्रकार, वैयाकरण सिद्धान्त सम्मत स्फोट निरूपण ।

द्वादश परिच्छेद : आधुनिक भाषातत्त्वविदों के स्फोट विषयक विचार २६४ -३१६

पूर्वोल्लिखित विचारों पर विहंगम दृष्टि ;-(क) वर्णों की वाचकता

| विषय | पृष्ठसंख्या |
| --- | --- |
| में मुख्य दोष, (ख) शब्द तथा स्फोट की परिभाषा, (ग) बौद्ध शब्द, अर्थ के विषय में स्फोट सिद्धान्त का अंकुर, (घ) बौद्ध शब्दार्थ ही वास्तविक है बाह्य काल्पनिक, (ङ०) स्फोट का अन्तर्भाव द्रव्य या गुण किसमें है? (च) शब्द के भेद काल्पनिक हैं, आधुनिक विद्वानों के स्फोट विषयक विचार -- (क) स्फोट दर्शन (श्री रंगनाथ पाठक), (ख) पाणिनीय व्याकरण प्रमाण समीक्षा (श्री रामप्रसाद त्रिपाठी), (ग) भर्तृहरि (श्री के०ए० सुब्रह्मण्यम् अय्यर, (घ) दि फिलासिफी आॅव् वर्ड एण्ड मीनिंग (डा० गौरीनाथ शास्त्री), (ङ०) अर्थ विज्ञान और व्याकरण-दर्शन (डा० कपिलदेव द्विवेदी), (च) स्फोट के षोडश भेदों की कल्पना (श्री रामाज्ञा पाण्डेय), (छ) स्फोट निर्णय (श्री एस०डी० जोशी)। (ज) प्रतिभा दर्शन (श्री हरिशंकर जोशी), (झ) शोध पत्रिकाओं के स्फोट विषयक लेख, (ञ) अन्य भारतीय पाश्चात्य विद्वानों के स्फोट विषयक विचार, विश्व की बोलियों की समानार्थ बोधकता में स्फोट सिद्धान्त का प्रभाव, उपसंहार। | |
| सन्दर्भ ग्रन्थ-सूची | क - छ |

या देवी सर्वभूतेषु, बुद्धि रूपेण संस्थिता ।
नमस्तस्यै नमस्तस्यै, नमस्तस्यै नमो नमः ।।

शब्द- अर्थ-बोध- विषयक

## प्रस्तावना

या देवी सर्वभूतेषु, बुद्धि रूपेण संस्थिता ।
नमस्तस्यै नमस्तस्यै, नमस्तस्यै नमो नम: ।।

शब्द - अर्थ-बोध - विषयक

## प्रस्तावना

प्रत्यक्ष प्रभृति बोध के उपायों में शब्द को अन्यतम प्रमाण माना गया है । सभी दार्शनिकों ने प्रमाण विवेचन में अपने विचारों के अनुसार उनकी संख्या निश्चित की है तथा अपने विरोधी मतों का खण्डन कर स्वमत का मण्डन किया है । शब्द-विचार में इनके दो वर्ग हैं :-

(१) शब्द को प्रमाण मानने वाले यथा -- वेदान्ती, सांख्य, नैयायिक, मीमांसक (कुमारिल भट्ट, प्रभाकर दोनों के अनुयायी) तथा पौराणिक ।

(२) शब्द को प्रमाण न मानने वाले यथा -- नास्तिक, बौद्ध एवं वैशेषिक (वैशेषिक शब्द प्रमाण को अनुमान से गतार्थ करते हैं ।)

शब्द प्रमाण मतावलम्बी दार्शनिकों ने शब्द-स्वरूप के सम्बन्ध में अन्वेषण कर विभिन्न सिद्धान्त निश्चित किये हैं, इनका संक्षिप्त विवेचन इस प्रकार है -- मीमांसक (भट्ट सम्प्रदाय) कण्ठ तालु आदि में वायु के अभिघात से व्यंग्य श्रोत्रग्राह्य वर्ण ही शब्द हैं तथा ये ही अर्थ के वाचक होते हैं । वे एक, नित्य एवं विभु हैं ।

'अथ गौरित्यत्र क: शब्द: ?

गकारौकार-विसर्जनीया: इति भगवान् उपवर्ष[१]

शालिक ने भी कहा है --'क: शब्दो भिमत: ? वर्णा: तेषामेव श्रोत्रग्राह्यत्वात्'[२]

ये वर्ण एक हैं, क्योंकि पूर्व दिन में कहे या सुने गये 'ग' (ध्वनि के नष्ट हो जाने पर भी ) में यह वही 'ग' है ऐसी प्रतीति होती है,

---

१ शाबर भाष्य १।१।१

२ प्रकरण पंचिका, पृ०८७

नित्य हैं, क्योंकि अर्थबोधकाल पर्यन्त स्थित इस 'ग' शब्द का विनाश तत्पश्चात् कैसे होगा ?

"तावत्कालं स्थिरं चैनं कः पश्चान्नाशमिष्यति",[1] तथा

विभु हैं, क्योंकि अकारादि वर्णों की एक समय में ही सर्वत्र उपलब्धि होती है, अर्थात् विभिन्न देशों में एक साथ कई वक्ता 'अ' ध्वनि का उच्चारण करते हैं ।

आगे इन विचारकों ने इस विषय पर चिन्तन कर कहा है-- जैसे अनेक क्रमिक क्रियायें अदृष्ट फल की कल्पना द्वारा यज्ञ की उपकारक होती हैं, तथैव वर्ण भी क्रमशः अनुभूत होकर संस्कार कल्पना द्वारा अर्थ प्रतीति के जनक होते हैं, यथा कहा गया है ,

'पूर्व-वर्ण-संस्कार-सहितोऽन्त्यो वर्णः प्रत्यायकः'[2]

प्रभाकर मतावलम्बी अर्थबोधस्थल में दो संस्कार मानते हैं-- (१) स्मृति हेतुक, (२) अर्थ प्रतीति हेतुक ।

मीमांसक क्रमोपलक्षित समुदित वर्णों को ही पद तथा क्रम से समुदित पदों को वाक्य मानते हैं । इनके मत में शब्द साक्षात् इन्द्रिय-सम्बन्ध-वेद्य होने तथा संख्या का आश्रय होने से द्रव्य है ।

<u>नैयायिक</u> पद भाव को प्राप्त समुदित वर्णों को ही अर्थ बोधक मानते हैं ।

'वाक्यस्थेषु खलु वर्णेषूच्चरत्सु प्रतिवर्णं तावच्छ्रवणं भवति । श्रुतं वर्णमेकमनेकं वा पदभावेन प्रतिसंधत्ते । प्रतिसन्धाय पदं व्यवस्यति'। ( वाक्य में स्थित वर्णों के उच्चरित होने पर प्रति वर्ण उनका श्रवण होता है, इस प्रकार सुने गये एक अथवा अनेक वर्ण समुदित होकर पद रूपता को प्राप्त होते हैं[3] ।) इस विचार को अन्य न्याय ग्रन्थों में अधिक स्पष्ट किया गया है --

किं तर्हि प्रातिपदिकम् क्रमवद्वर्णसंहतिरिति ब्रूमः[4] ।

---

१ श्लोक वा० ३६६ (शब्दनित्यत्व प्रकरण)
२ शाबरभाष्य १।१।१
३ न्या०सू०भा० ३।२।६२
४ न्या० ली०, पृ०६७१

किम् पुनरिदम् पदं नाम ? किं च वाक्य मिति । वर्ण समूह: पदम् पदसमूहो वाक्यम्[1] ।

नैयायिक वर्ण को अनित्य,अनेक एवं व्याप्य वृत्तिक मानते हैं । यह वही 'ग कार है' इस प्रतीति को ये जातिपरक या सादृश्यमूलक मानते हैं' अर्थबोध के विषय में उनकी यह धारणा है कि जैसे क्रम से भक्षित प्रत्येक ग्रास समुदित होकर तृप्ति के जनक होते हैं , तद्वत् क्रमोत्पन्न वर्ण संस्कार स्मृति द्वारा अर्थ बोधक होंगे ।

वेदान्ती (उपनिषन्मतावलम्बी) पद वाक्य नामधारी समुदित वर्णों को ही वाचक मानते हैं उनका कथन है -- वर्ण ही अपने ज्ञान से जन्यसंस्कारों के द्वारा मिलकर क्रमश: एक स्मृति में ज्ञात होकर उचित रीति से अर्थ का बोध कराते हैं ।

वर्णा: स्वज्ञान संस्कारै: सम्भूय स्मृति-कारिभि: ।
क्रमेणैकस्मृतौ बुद्धा बोधयन्त्यर्थमंजसा[2] ।

जैसे क्रमानुसार ही पिपीलिकाओं में पंक्ति बुद्धि होती है तथैव क्रमानुसार वर्ण भी पद बुद्धि में आरूढ़ होते हैं । वर्णों के अभिन्न होने पर भी उनके क्रम विशेष से पद विशेष की प्रतीति होती है,अत: जरा,राज के अर्थ के भेद में विरोध नहीं होता ।

सत्यपि समस्त वर्ण प्रत्यवमर्शे यथा क्रमानुरोधिन्य एव पिपीलिका: पंक्तिबुद्धिमारोहन्ति, एवं क्रमानुरोधिन एव वर्णा: पदबुद्धिमारोक्ष्यन्ति । तत्र वर्णानामविशेषेऽपि क्रमविशेषकृता पदविशेष प्रतीतिर्नविरुध्यते[3] ।

अतएव पदार्थतत्त्वनिर्णय में कहा गया है --अभिव्यक्त शब्द शक्ति ज्ञान जन्य ज्ञान आगम है,उसका साधन होने से वर्णात्मक शब्द को भी आगम कहा जाता है ....... अत: बोधक वर्ण ही शब्द हैं ।

उक्तशक्तिज्ञानजन्यं ज्ञानमागम: । तत्साधनत्वात् वर्णात्मक: शब्दोऽप्यागम इति गीयते ।..... तस्माद् वर्णा एव बोधका: शब्द इत्यास्थेयम्[4] ।

---

१ न्या०म०,पृ० ३३६
२ श०नि० १२
३ ब्र०सू० शा०भा० १।३।२८
४ पदार्थ तत्त्वनिर्णय(स्फोट वाद उपोद्घात,पृ०६-१० में उद्धृत )

सांख्यदार्शनिक वर्णों को ही वाचक मानते हैं तथा वैयाकरण सम्मत स्फोटवाद, मीमांसक सम्मत वर्ण नित्यता वाद का निरास करते हैं[1]।

पातंजल योग मतानुयायी 'वर्ण वाचक नहीं हो सकते ' ऐसा मानते हुए ~~वर्णातिरिक्त~~ वर्णातिरिक्त स्फोटात्मक पद, वाक्य को वाचक मानते हैं। उनका विचार है, अर्थ प्रतीति वर्णों से नियत क्रम होने पर ही सम्भव है, परन्तु उत्पत्तिविनाशशाली वर्णों का क्रम हो नहीं सकता, अत: वर्णातिरिक्त स्फोट की मान्यता उचित है[2]।

वैयाकरणों का सिद्धान्त है कि वर्णों में वाचकता नहीं हो सकती, क्योंकि वर्ण पृथक्-पृथक् अर्थबोधक होंगे या समुदित पूर्वमत में एक-एक वर्ण सुनने से ही अर्थप्रतीति होगी । अत: घट में 'घ' से ही घड़ा (कम्बुग्रीवादिमान् पदार्थ) का बोध होने लगेगा , तब उसके बोध के लिए 'ट' का उच्चारण व्यर्थ ही होगा तथा कूप-सूप यूप तीनों में ऊ - प दो वर्ण समान हैं अत: तीनों का समान अर्थ बोध होने से अर्थ भ्रम होने लगेगा ।

द्वितीय पक्ष में यह उत्तर है कि नैयायिक सम्मत अनित्य पक्ष में आशु विनाशी होने से, मीमांसक सम्मत नित्यपक्ष में गृहीत वर्णों से ही अर्थ-प्रतीति होने से उनका समुदाय ही असम्भव है, क्योंकि द्वितीय वर्ण के उच्चारण काल में प्रथम वर्ण के उच्चारण के हेतु प्रयत्न का विनाश होने से उसके उच्चारण का भी नाश हो जाता है । जैसा कि महाभाष्य में कहा गया है --

जब तक ग कार के उच्चारण में वाणी का प्रचार है तब तक औकार में नहीं हो सकता अत: जिस यत्न से एक वर्ण का उच्चारण होता है, उसी के द्वारा उसके विच्छिन्न होने पर उस यत्न का उपसंहार कर दूसरा यत्न करके द्वितीय वर्ण का इसी प्रकार तृतीय, चतुर्थ वर्णों का उच्चारण होता है ।

यावद् गकारे वाग् वर्तते न तावदौकार इति येनैवयत्नेनैको वर्ण उच्चार्यते तेनैव विच्छिन्ने तस्मिन् वर्णे उपसंहृत्य तं यत्नमन्यं यत्नमुपादाय द्वितीय: प्रयुज्यते तथातृतीयस्तथा चतुर्थ: इति[3]।

१ सां०सू०भाष्य ५।५७,५८
२ पा०यो०द० त०वै०, पृ०१२०-१२७
३ म०भा० १।४।१०६

एक: शब्द: सम्यग् ज्ञात:, शब्दादर्थम् प्रतिपद्यामहे, एकम् पदम् एकं वाक्यम् यह अबाधित प्रतीति सर्वानुभव सिद्ध है । यह पद, वाक्य गत एकत्व की प्रतीति स्फोट की मान्यता के बिना उपपन्न नहीं हो सकती ।

जैसे एक ही पट अनेक दीपों से अनेक रूप में अभिव्यक्त होने पर भी वस्तुत: एक ही रहता है, क्योंकि उसमें स्वत: एकत्व है, नानात्व प्रतीति तो व्यंजक से होती है तथैव नाना व्यंजक वर्णों के कारण ही एक स्फोट वर्ण पद वाक्य रूप अनेक प्रतीत होता है ।

जिस क्रम से अन्त:करण में वर्णों का संस्कार होता है, उसी क्रम से व्यंजक-रूप-रूषिता मानी जाती है, अत: सर:, रस: में पर्यायता नहीं होती । इसीलिए पर्यायों में भी घट ज्ञान वाले पुरुष को कलश से बोध नहीं होता ।

यद्यपि आन्तर स्फोट ही बोधक है तथापि वह वक्ता के उच्चारित वर्णों से ही अभिव्यक्त होकर बोधजनक होता है तथैव जिस श्रोता का अन्त:करण वैखरी संस्कृत है (अभिव्यंजक वैखरी वाणी का संकेत ज्ञान जिसे हो गया है ।) वही उस स्फोट का ज्ञान भी कर सकता है । यह बोध-प्रक्रिया बहुत स्पष्ट है । वस्तु ज्ञान होने पर भी इंगलिश भाषा के अज्ञान से उसका ज्ञान सुनने वाले को नहीं होता, उसी को हिन्दी में कह देने से ज्ञान हो जाता है । इस कारण वैखरी वाणी को अभिव्यंजक, बोधवाहक मानना उचित है ।

यह स्फोट यद्यपि एक है, परन्तु यथा रत्न परीक्षकों को अनेक बार देखने पर ही रत्नतत्त्व का ज्ञान होता है, इसी प्रकार विद्वानों को क्रमश: वर्णों का कई बार ज्ञान कर, रट कर एक पद या एक वाक्य रूप में उन्हें व्यवस्थित कर तब अन्तिम ज्ञान में बोध रूप स्फोट तत्त्व का प्रकाश होता है । उससे भी अधिक जब किसी श्लोक या अनुवाक का बोध करना होता है तब उसकी कई आवृत्ति करने पर ही तात्पर्य प्रतीति होती है, जहां शब्दार्थ के अतिरिक्त व्यंग्यार्थ-प्रतीति का प्रसंग हो, वहां तो सरस-हृदय जन ही उसका संवेदन कर सकते हैं अर्थात् जिस महाकवि की भावना का शब्दमय उद्गार जानना हो तदनुरूप भावनाभावितान्त:करण भी होना चाहिए ।

कालिदास-मिरांसार कालिदास: सरस्वती तथा तुलसी को समझे वही जो तुलसी बन जाय जैसी काव्यमयी उक्तियां इसी भाव का पोषण करती हैं ।

महर्षि पाणिनि ने शब्दत: 'स्फोट' का नाम नहीं लिया, परन्तु उन्होंने 'तदशिष्यं संज्ञा प्रमाणत्वात्'[1] सूत्र द्वारा स्फोट सिद्धान्त का अर्थत: उल्लेख कर ही दिया है, इस सूत्र द्वारा उन्होंने शब्द, अर्थ का अविच्छिन्न संबंध प्रकट किया है तथा व्यवहार (शब्द प्रयोग) को सर्वोत्तम प्रमाण माना है, इस अनादि व्यवहार को अन्तिम प्रमाण मान कर व्याकरण शास्त्र को अन्वाख्यान शास्त्र ही स्वीकार कियागया है ।

महर्षि कात्यायन ने भी स्फोट का नाम नहीं लिया, परन्तु शब्दार्थ सम्बन्ध नित्यतावाद का उल्लेख कर व्याकरण को धर्म नियामक माना है-- 'सिद्धे शब्दार्थ सम्बन्धे लोकतोऽर्थप्रयुक्ते शब्द प्रयोगे शास्त्रेण धर्मनियमो यथालौकिक-वैदिकेषु ' ।

(शब्द, अर्थ तथा उनका सम्बन्ध सिद्ध (नित्य) है यह बात लोक सिद्ध है, व्यवहार ही शब्द, अर्थ के सम्बन्ध का निर्णय करता है, शास्त्र तो धर्म का नियम करता है, शास्त्र सम्मत शब्द से अर्थ कहना चाहिए अपशब्द से नहीं, ऐसा करने से अभ्युदय होता है[2] ।)

यह शब्द, अर्थ तथा उसके सम्बन्ध (वाच्य वाचक भाव) की नित्यता स्फोटवाद की आधारशिला है ।

व्याकरण महाभाष्यकार पतंजलि ने सर्वप्रथम स्फोट की चर्चा इस प्रकार की है --"एवं तर्हि स्फोट: शब्द: ध्वनि: शब्दगुण:। कथम् ? भेर्याघातवत् । तद्यथा भेर्याघातो भेरीमाहत्यकश्चित् विंशतिपदानि गच्छति । कश्चित् त्रिंशत् कश्चिच्चत्वारिंशत् । स्फोटश्चस्तावानेव भवति ।ध्वनिकृता वृद्धि:[3] ।

ध्वनि: स्फोटश्च शब्दानां ध्वनिस्तु खलुलक्ष्यते
अल्पो महांश्चकेषांचिदुभयं तत्स्वभावत: ।"

-----------------

1 अष्टा० १।२।५३

2 म०भा० पस्पशा०

3 म०भा० १।१।७०

(स्फोट ही शब्द है तथा ध्वनि शब्द का गुण है, जैसे नगाड़ा बजाने वाला कोई पुरुष नगाड़ा बजाकर उसकी आवाज़ सुनता हुआ कोई बीस, कोई तीस, कोई चालीस कदम जाता है, इसमें स्फोट उतना ही होता है घटती-बढ़ती केवल ध्वनि कृत होती है ।)

इसी भाव को इस श्लोक में व्यक्त किया है-- शब्दों के ध्वनि तथा स्फोट ये दो तात्पर्य हैं (उन्हें क्रमश: व्यंजक, व्यंग्य कहते हैं) इनमें ध्वनि (व्यंजक) तो श्रोत्र से गृहीत होती है कभी अल्प कभी बड़ा ।

ऋलृक् सूत्र के भाष्य में भी स्फोट की चर्चा की गई है ।

'अथवा उभयत: स्फोटमात्रं निर्दिश्यते रश्रुतेर्लश्रुतिर्भवतीति' ।

(कृपो रो ल: (८।२।१८) सूत्र में स्थानी र् तथा आदेश ल् दोनों में स्फोट का निर्देश है अर्थात् जहां र् की श्रुति हो वहां ल् की श्रुति हो जाय तब ऋ के अन्तर्गत र का ल् हो जायगा ।) कैयट ने इसकी व्याख्या में लिखा है, 'अत्र जाति स्फोटो विवक्षित: (यहां स्फोट से जाति स्फोट अभीष्ट है ।)

महर्षि पतंजलि का सिद्धान्त पाणिनीय ही है, स्फोट की भूमिका-रूप शब्दनित्यता सिद्धान्त की स्थापना में उन्होंने आचार्य पाणिनि का सादर उल्लेख किया है --

"सर्वे सर्वपदादेशा: दाक्षीपुत्रस्यपाणिने:

एकदेशविकारे हि नित्यत्वं नोपपद्यते ।[1]"

महर्षि पाणिनि का अवङ् स्फोटायनस्य (६।१।१२३) सूत्र है । उसकी व्याख्या पदमंजरीकार ने इस प्रकार की है-- स्फोट: अयनम्--परायणं यस्य स: स्फोट प्रतिपादको वैयाकरण: । नागेश भट्ट ने अपने स्फोटवाद में स्फोट सिद्धान्त के प्रवर्तक इन्हीं महर्षि (स्फोटायन) को माना है ।

वैयाकरणनागेश: स्फोटायन ऋषेर्मतम्

परिष्कृत्योचिवांस्तेन प्रीयताम् परमेश्वर: ।[2]

-----------------

१ म०भा० १।१।२०

२ स्फो०वा० अन्तिम श्लोक

स्फोट सिद्धिकार भरतमिश्र ने महर्षि औदुम्बरायण को स्फोट प्रतिपादक माना है[1]। भर्तृहरि ने शब्दतत्त्व,वाक्तत्त्व नामों से भी इसका उल्लेख किया है तथा अनादिनिधन ब्रह्म स्वरूप बताकर शब्दाद्वैतवाद की स्थापना की है। नागेशभट्ट ने शिवदृष्टि तथा शाक्त आगमों के अनुसार स्फोटवाद का समर्थन किया है। इन सब का विवेचन आगे विशद रूप से किया जायगा।

श्रीमद्भागवत,महाभारत तथा हरिवंश पुराणों में स्फोट का उल्लेख तथा उसकी संक्षिप्त व्याख्या की गई है। आगम ग्रन्थों-- प्रपंचसार,प्रत्यभिज्ञा-हृदय,शारदातिलक,पाशुपत दर्शन आदि तंत्रागम में स्फोट को ध्वनि का पर्याय,व ध्वनि का अन्यतम भेद भी माना गया है। इसके लिए स्फुरण,स्फोर,स्फुरत्ता,स्फुटन शब्दों का प्रयोग भी मिलता है।

वैयाकरणों में भर्तृहरि ने जगत् को शब्द ब्रह्म का विवर्त माना है तथा पश्यन्ती को शब्द ब्रह्म कहकर वाणी के पश्यन्ती,मध्यमा तथा वैखरी ये तीन रूप माने हैं। उनके मत में शब्द-सृष्टि-प्रक्रिया इस प्रकार है – प्रलयान्त में स्थिर, चेतनस्वरूप शब्द ब्रह्म है, वह अपनी स्वतन्त्र 'काल' शक्ति के साथ आकाशादि की सृष्टि करता है ,जिसकी प्रथम ज्योति वेदत्रयी के रूप में परिणत हुई है,उसकी मात्राओं से ही यह जगत्-विवर्त हुआ है तथा उसी में विलीन होता है। इस प्रकार इस स्फोट का विषय नाम-रूपमय समस्त विश्व है। वह स्फोट भिन्नों में अभिन्न,अनेक में एक, वाद विरुद्ध,सत्य है। स्वयं परब्रह्म ही इस अपरब्रह्म स्वरूप स्फोट को सुनता है। वह व्यंजक(प्रकाशक) तथा (प्रकाश्य) व्यंग्य है।

नागेश भट्ट ने सृष्टिक्रम में तन्त्र शास्त्र का आश्रय लेकर व्याकरण में भी उसका समावेश कर दिया है। उन्होंने लय को सुषुप्ति बताया है तथा अनादि अनन्त को प्रवाह नित्यता के आधार पर मानकर शब्द को भी सृष्टि के साथ ही जोड़ दिया है। उन्होंने वाणी के चार रूप माने हैं-- परा,पश्यन्ती,मध्यमा तथा वैखरी। नागेश भट्ट ने तन्त्र आगम से प्रभावित होकर शब्द को जड माना है। उनके अनुसार मध्यमा वाणी में नादांश ही स्फोट है। उनके ये विचार शिवदृष्टि,प्रपंचसार ग्रन्थों

---------------

१ स्फो० सि०(भरत),पृ०१

के आधार पर हैं । इसका विवेचन यथास्थान किया जायगा ।

यह स्फोट एक, विभु तथा नित्य है उसमें वर्ण विशेष घ, ट आदि की प्रतीति तो व्यंजक ध्वनि कृत है ।

नागेश के अनुसार शब्दार्थ-सृष्टि-प्रक्रिया

१- ईश्वर -- प्राणियों के अवशिष्ट कर्मवश सिसृक्षा शक्तिसम्पन्न ब्रह्म ही घनीभूतचिद्रूप होकर ईश्वरपद वाच्य होते हैं ।

२- माया -- इसको कारण विन्दु, त्रिगुणात्मिका, अखण्डचित् रूपा शक्ति भी कहते हैं । माया के तीन अंश हैं:-

३- विन्दु -- (अ) चिदंश -- कार्य विन्दु
(ब) अचिदंश -- बीज
(स) चिदचिन्मिश्र -- नाद

४- परा -- इसी को नाद, रव, शब्द-ब्रह्म कहते हैं। यह वर्ण विशेष रहित, चेतन मिश्र, सृष्टि के उपयुक्त, संसार का उपादानभूत है । यही नाद कुण्डलिनी रूप से प्राणियों के मूलाधार में स्थित है, यह निष्पन्द है तथा प्राणवायु के संयोग से व्यक्त होता है । पश्यन्ती आदि इसी के विवर्त हैं । शब्दसृष्टि, अर्थसृष्टि इसी से होती है । यह (अनाहत) निःष्पन्द सूक्ष्म स्फोट है ।

५- पश्यन्ती -- प्राणवायु के संयोग से नाभिप्रदेश में परावाणी का विवर्त ही पश्यन्ती है । इसे सस्पन्द सूक्ष्म स्फोट कहते हैं ।

६- मध्यमा -- उसी प्राणवायु के संयोग से अनाहत हृदय में पश्यन्ती का विवर्त ही मध्यमा है । यह सस्पन्द है इसका नाद रूप अंश ही आन्तर स्फोट कहा गया है ।

७- वैखरी -- कण्ठदेश में पवन के संयोग से मध्यमा का विवर्त वैखरी है । यह सस्पंद है तथा श्रोताओं के श्रवणेन्द्रिय द्वारा ग्राह्य है । यही वर्णों से अभिव्यक्त होकर बाह्य स्फोट नाम से व्यवहृत होता है । तथा श्रोता के आन्तरस्फोट का अभिव्यंजक होता है ।

(यह प्रक्रिया प्रपंचसार प्रथम पटल,शारदा तिलक प्रथम खण्ड,सौभाग्य भास्कर,शिवदृष्टि द्वितीय आह्निक तथा अन्य तन्त्र ग्रन्थों में विशद् रूप से स्पष्ट की गई है । )

वैयाकरण सम्मत अष्टविध स्फोट

स्फोट के दो भेद हैं-- जाति,व्यक्ति ।

व्यक्ति स्फोट के दो भेद हैं-- सखण्ड,अखण्ड ।

सखण्ड व्यक्ति स्फोट के तीन भेद हैं--वर्ण स्फोट,पद स्फोट वाक्य स्फोट ।

अखण्ड व्यक्ति स्फोट के दो भेद हैं-- अखण्ड पद स्फोट, वाक्य स्फोट ।

जाति स्फोट के भी तीन भेद हैं-- वर्ण,पद तथा वाक्य जाति-स्फोट ।

इनका रेखाचित्र इस प्रकार है :-




आधुनिक विचारकों ने इनके षोडश भेद तक माने हैं । इनपर यथास्थान विचार किया जायगा ।

इनमें वाक्य स्फोट ही वैयाकरणों को अभीष्ट है । अन्य स्फोट तो दर्शनान्तरों के विचारों को समन्वित करने के उद्देश्य से लिखे गये हैं ।

इन स्फोटों का अर्थत: उल्लेख महाभाष्य में यत्र तत्र हुआ है, जो कैयट,उद्योतकार के व्याख्यानों में स्पष्ट रूप से मिलता है । इसकी विशद चर्चा यथा स्थान की जायगी ।

नागेशभट्ट प्रभृति नव्य वैयाकरण जाति स्फोट को नहीं मानते । स्फोट सिद्धि(मण्डन,भरत मिश्र प्रणीत),स्फोट-सिद्धि-न्याय-विचार,स्फोटतत्त्व-निरूपण,स्फोटचन्द्रिका,शब्द कौस्तुभ(स्फोट निरूपण) तथा स्फोटवाद ग्रन्थों में स्फोट पर विचार किया गया है ।

व्याकरण शास्त्रीय पद्धति के अनुसार स्फोट मीमांसा का संक्षिप्त प्रारूप

कतिपय सुने गये पदों से शाब्द बोध नहीं होता, जब उनका शक्तिज्ञान हो जाता है तथा सम्यक् श्रुति गोचर भी होते हैं तब शाब्द ज्ञान होता है । इस अन्वय व्यतिरेक से शाब्दबोध के प्रति शक्ति ज्ञान के कारणत्व का निश्चय होता है । इस परिस्थिति में विचारणीय विषय है कि शक्ति का आश्रय क्या है?

यदि वसु इत्यादि पदों में व इत्यादि वर्णों को शक्तिग्राहक मान लें तो वक्ता के प्रति उच्चारण भिन्न होने से आनन्त्य के कारण सर्वत्र शक्तिग्रह अशक्य है । यदि वसु पद में शक्ति मानी जाय अर्थात् आनुपूर्वी विशिष्ट व- स्-उ को शक्तिग्राहक कहा जाय तो उच्चरित प्रध्वंसी वर्णों की आनुपूर्वी होना असम्भव है । वर्ण जाति के नित्य होने से उसकी विशिष्टता लेकर आनुपूर्वी का उपपादन इस कारण नहीं हो सकता,क्योंकि विशिष्ट काल में उच्चरित वर्णों के अव्यवहितोत्तरत्व का ज्ञान न होने से अव्यवहितोत्तर वर्ण की जाति भी नहीं हो सकती । व्यवधान रहित व ज्ञान ध्वंस विशिष्ट सुज्ञान विषयकसुत्व रूप आनुपूर्वी में भी ज्ञानाश्रय व्यक्ति भेद से अनन्तता दोष आ जाता है । यदि विभिन्न पद वृत्ति जाति को शक्ततावच्छेद मानें तो अनन्त-जाति-कल्पना-प्रसंग होता है तथा जब पद ही सुस्थिर नहीं तो तदाश्रित जाति कैसे शक्त्याश्रय होगी । यदि बिना शक्तिज्ञान के बोध माना जाय तो अति प्रसंग होता है । दूसरी बात,प्रत्येक वर्ण अर्थ बोधक है या मिलित,प्रत्येक वर्ण की अर्थ बोधकता मान लेने पर उसके उच्चारण मात्र से ही अर्थ प्रतीति होनी चाहिए,परन्तु ऐसा नहीं होता तथा अर्थबोध के लिए द्वितीय ,तृतीय वर्णोच्चारण व्यर्थ हो जायेंगे । प्रतिक्षण नष्ट होने वाले वर्ण कभी भी मिलित नहीं हो सकते

यदि कहा जाय कि जैसे यज्ञ होने के अनन्तर उससे उत्पन्न अदृष्ट फल प्रदान करता है यद्यपि उसकी स्वरूपत: सत्ता नहीं रहती तथैव वर्णजन्य संस्कार

अर्थबोधक होगा । यह दृष्टान्त भी असंगत है । शाब्द बोध कारक संस्कार अज्ञात होने पर शाब्द बोध नहीं करा सकता,क्योंकि स्वयं शब्द हो अश्रुत या अविदित होने पर अर्थ प्रत्यायक नहीं होता । अत: सम्पूर्णावयवयुक्त शब्द विदित होने पर हा धूम की तरह अर्थ प्रत्यायक होगा । अत: अपूर्व-पदवाच्य-संस्कार ही प्रत्यायन का अंग है, ऐसा सिद्ध होता है । वह जब अर्थप्रत्यायन के पूर्व विदित होगा तभी उसकी प्रतीति करायेगा । ऐसी परिस्थिति में अर्थ प्रतीति से संस्कार ज्ञान, संस्कार ज्ञान से अर्थ-प्रतीति यह अन्योन्याश्रय दोष आ जाता है । भावना नामक संस्कार तो केवल स्मृतिजनक होता है,अर्थबोधकनहीं । यदि अदृष्ट में अर्थ प्रत्यायन के सामर्थ्य की कल्पना करें तो खरगोश के सींग की भी कल्पना हो जायगी । स्मृतिजन्य वासना को अर्थबोधक मानने पर नदी,दीन,जरा, राज जैसे व्युत्क्रम से उच्चरित शब्दों से एकार्थ प्रत्यय प्रसंग हो जायगा । अत: वर्ण किसी तरह भी प्रत्यय हेतुक नहीं है । वर्णातिरिक्त स्फोट अनुभव का विषय नहीं है ,इसका उत्तर यह है :-

शक्ति का आश्रय स्फोट ही है 'गौ:' यह एक पद है 'गामानय शुक्लाम्' यह एक वाक्य है,ऐसी वर्णातिरिक्त पद वाक्य प्रतीति सर्वानुभव सिद्ध है । यह अनुभव बाधक न होने से मिथ्या नहीं कहा जा सकता,औपाधिक भी नहीं,क्योंकि यदि उपाधि को एकबुद्धि ग्राह्यता माना जाय तब धव खदिर तथा पलाश एक बुद्धि निग्राह्य न होने से इनमें द्वन्द्व समास न होगा । यदि एकार्थ की हेतुता कहा जाय तो उसका वर्णों में निषेध होगा तथा तज्जतीयम् पदम् यह व्यवहार होगा ।तदेवेदम् पदम् यह न होगा । अत: अबाधित,अनुपाधि पद वाक्य गोचर एकत्वबोध वर्णातिरिक्त किसी एक शक्त्याश्रय पर अवलम्बित है वही स्फोट है । अत: स्फोट का अर्थ स्फुटति-व्यक्तीभवति अर्थ: अस्मात् इति व्युत्पत्ति से अर्थ प्रकाशक शब्द है(प्रकाशका अर्थ ज्ञान है) तथा स्फुट्यते व्यज्यते वर्णै: इति स्फोट: अर्थात् शब्द-प्रकाश्य अर्थ है ।

वह स्फोट निश्चित व्यंजकों से अभिव्यक्त होकर ही अर्थ-प्रत्यायन करता है । जैसे निरुपाधिक ब्रह्म ज्ञान का विषय नहीं होता । जब कल्पना से नाम या वर्ण अथवा गुण उपाधि संवलित होता है, तभी ज्ञान का विषय होता है । इसी प्रकार वर्ण पद,वाक्य आदि व्यंजक रूप-सुभिल ही स्फोट ज्ञान का विषय तथा अर्थबोधप्रत्यायक होता है । इसी प्रकार जैसे एक ही ब्रह्म व्यंजक निखिल वस्तु भेद से

अनन्त है तथैव स्फोट भी व्यंजक वर्णादि ध्वनि के आनन्त्य से अनन्त होता है । सभी दार्शनिकों ने स्फोट पर विचार किया है चाहे सिद्धान्त रूप में सब ने न स्वीकार किया हो ।

वैयाकरणों ने स्फोट सिद्धान्त को चिन्तामणि कहकर इसकी प्रशंसा की है(जैसे कौड़ी की खोज में निकला हुआ मनुष्य चिन्तामणि पा जाय तथैव शब्द साधुत्व का प्रयत्न करने में तात्पर्य वैयाकरण आचार्यों को स्फोट सिद्धान्त का ज्ञान हुआ है[१] । ) यह स्फोट सिद्धान्त नश्वरध्वनि रूप वर्णों से परब्रह्म का तादात्म्य प्राप्त करने में सहायक होता है । स्थानी तथा प्रक्रिया भेद से शब्द साधुत्व व्यवस्था करने वाले व्याकरण ग्रन्थों में स्वयं स्थापित करता है ।

-0-

---

१- शब्द कौस्तुभ(स्फोटवाद),पृ०१२

मुकुलित कंज कुड्मलैरभिव्यक्त: कौणनाङ्गुलिभिरिव,
मूर्त इव साममन्त्री वाणीवीणारवो जयति ।

## प्रथम परिच्छेद

-0-

### शब्द का स्वरूप

ब्रह्म विचार

शब्द ब्रह्म विचार

महाभाष्यकार द्वारा शब्द ब्रह्म का समर्थन

शब्द ब्रह्म की शक्तियाँ

शब्द निरुक्ति

शब्द ही व्यवहार का मुख्य हेतु है।

शब्द नित्यतावादी दार्शनिक

शब्द तथा अर्थ के नित्य सम्बन्ध के प्रमाण

वेदान्ती,मीमांसक द्वारा शब्द नित्यत्व का समर्थन

पातंजल योग मत

शैवागम तथा अन्य तन्त्रों का मत

शब्दानित्यतावादी दार्शनिक

शब्दाभिव्यक्तिवाद

शब्दोत्पत्तिवाद

शब्द ब्रह्म ही परावाणी है।

शब्द तथा ब्रह्म का आध्यात्मिक तादात्म्य

विवर्त, परिणामवाद

विवर्त के सिद्ध,साध्य दो भेद

-----

## प्रथम परिच्छेद

-o-

### शब्द का स्वरूप

#### ब्रह्म विचार

विद्या की अधिष्ठात्री सरस्वती देवी की वन्दना में भगवान् शंकराचार्य ने उनका विशेषण लिखा है 'ब्रह्म विचार सार परमा', इससे यह ध्वनित होता है कि सम्पूर्ण विद्याओं का एकमात्र विचार-विषय ब्रह्म ही है । उसकी मान्यता तथा सम्प्राप्ति ही समस्त आस्तिक दर्शनों का एकमात्र प्रतिपाद्य विषय है। तत्त्वान्वेषी ऋषि-मुनि-जन ने इस दृश्य जगत् का मूल कारण जानने का यथाशक्ति प्रयत्न किया तथा अपने बुद्धि बल एवम् साधना संबल से इतनी गहराई तक पहुँचे कि आजकल के साधक केवल उनके अनुभवों को पढ़-लिखकर ही दार्शनिक का पद प्राप्त कर लेते हैं , उस मूल तत्त्व को विभिन्न दार्शनिकों ने ब्रह्म,पुरुष, शिव,शक्ति,विष्णु सम्बोधित किया है[1]। सभी आस्तिक विचारकों ने नाम रूपात्मक जगत् का मूल नाम-रूपातीत,अवाङ्मनसगोचर बुद्धि मात्र गम्य एक परमतत्त्व स्वीकार किया है, उसी को ब्रह्म कहते हैं ।

ब्रह्म के दो स्वरूप हैं-- पर एवम् अपर तथा उसकी प्राप्ति की विद्यायें भी दो मानी गई हैं -- परा, अपरा । सम्पूर्ण वेद-वेदांग को अपरा विद्या कहा गया है । मुण्डकोपनिषद् में इस प्रकार उल्लेख है -- ब्रह्मवादियों के कथनानुसार दो विद्यायें जाननी चाहिए-- परा,अपरा । अपरा के अन्तर्गत वेद, वेदांग आते हैं तथा परा विद्या वह है जिसके द्वारा उस अक्षर(पर) ब्रह्म की प्राप्ति होती है[2]। छान्दोग्योपनिषद् में भी इसी प्रकार का उल्लेख हुआ है ।[3]

---------------

१ वेदान्ती सांख्य,शैव,शाक्त,वैष्णव,मन्त्रद्रष्टामहर्षि,मीमांसक,नैयायिक,जैन, बौद्ध• (यंशैवा: ........, यं ब्रह्म ..... श्लोकों में)

२ मुण्डक १।१।४

3 छान्दोग्य 7।1।

शब्द ब्रह्म विचार

आत्म-ऐक्य प्रतिपादन के प्रसंग में पूर्वपक्ष में केनोपनिषद् में उपास्य तथा उपासक का अन्तर-निरूपण करते हुए कहा गया है कि आत्मा(जीव) कर्म, उपासना आदि साधनों के द्वारा ब्रह्म(परमात्मा) की प्राप्ति करना चाहता है। अत: उपासक के अतिरिक्त दूसरा उपास्य (ब्रह्म, विष्णु, इन्द्र आदि) होना चाहिए।[1]

तार्किक भी जीवात्मा के ज्ञान के द्वारा परमात्मा की प्राप्ति मानते हैं। मीमांसक अमुं यज, अमुं यज (इस इस देवता के निमित्त याग करो) कहते हुए आराधक (याजक) से भिन्न आराध्य स्वीकार करते हैं। अत: जो उपास्य है वह ब्रह्म, उससे भिन्न उपासक है तब दोनों का ऐक्य कैसे होगा, इस सन्देह में सिद्धांत बताया गया है --

यद् वाचानभ्युदितं येन वागभ्युद्यते ।
तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ।।[2]

इसका अर्थ है -- जो चैतन्यमात्र स्वरूप, क्रम रहित शब्द तत्त्व है, वर्ण पद वाक्य रूप क्रमवती वाणी(वैखरी) द्वारा नहीं कहा जा सकता तथा जिस क्रम रहित शब्द तत्त्व से क्रमवती(वैखरी) वाणी की अभिव्यक्ति होती है, वह ब्रह्म है।

कठोपनिषद् में ब्रह्मजिज्ञासु नचिकेता को उस(ब्रह्म) का उपदेश करते हुए यमराज ने कहा है --

सर्वे वेदा: यत्पदमामनन्ति तपांसि सर्वाणि च यद् वदन्ति
यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्यं चरन्ति तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीम्योमित्येतत्।[3]

ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म[4], तदेतदक्षरं ब्रह्म[5] ओमित्येकाक्षरमिदं सर्वं तस्योपाख्यानम्[6] श्रुतियों में अक्षर(शब्द) को ब्रह्म माना गया है।

अन्यत्र शब्द ब्रह्मज्ञान को परब्रह्म ज्ञान का साधन भी माना गया है--

---

१ केन उ० १।३
२ ,, १।४
३ कठ० उ० १।२।१५
४- ब्रह्मविद्योप० २
५- मु०उ० २।२।२
६- माण्डूक्य १।१

द्वे विद्ये वेदितव्ये शब्द ब्रह्म परं च यत्
शब्द ब्रह्मणि निष्णात: परब्रह्माधिगच्छति ।[१]

महावैयाकरण भर्तृहरि ने शब्दतत्त्व को ब्रह्म मानकर उसे भी आदि अन्त रहित, अक्षर कहा है तथा समस्त प्रपंच को उसका विवर्त (अविद्या के कारण अन्यथा घट-पटादिरूपेण आभास) बताया है[२]। आगे उन्होंने ही स्वोपज्ञ टीका में लिखा है--

ब्रह्मेदं शब्द निर्माणं शब्दशक्ति निबन्धनम् ।
विवृत्तं शब्द मात्राभ्यस्तास्वेव प्रविलीयते ।।[३]

यह जगत् शब्दरूप ब्रह्म है, शब्द की शक्ति ही इसकी परिचायिका है। (इससे समस्त विश्वमय अर्थ की प्रवृत्ति, निवृत्ति के विभाग शब्द से ही किये जाते हैं, यह स्पष्ट होता है, क्योंकि अर्थ की स्थिति प्रवृत्ति, निवृत्ति शब्द में ही होती है) यदि यह ब्रह्म शब्दात्मक न होता तो शब्द द्वारा इसका बोध न होता तथा यह जगत् शब्दरूप ब्रह्म की मात्राओं (सूक्ष्मशक्तियों) से अभिव्यक्त हुआ है और प्रलय के अवसर में स्वोपादान कारणीभूत उन्हीं सूक्ष्म शक्तियों में विलीन हो जाता है ।

'वागेव विश्वा भुवनानि जज्ञे, वागेवेदं बुभुजे' इस श्रुति से यह प्रकट होता है कि विश्व का उत्पादन, पालन तथा संहार करने वाली शक्ति वाक् (वाणी) है । इसी प्रकार 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, येन जातानि जीवन्ति, यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति' श्रुति ब्रह्म का जगत्कर्तृत्व, पालकत्व तथा संहारकत्व प्रतिपादन करती है । इन दोनों श्रुतियों को मिलाकर समझने से वाक्, ब्रह्म का ऐक्य सिद्ध होता है । इसीलिए कहा गया है 'वाग्वैब्रह्म'। सर्वदर्शनसंग्रह में स्वामी शंकरचैतन्य भारती ने इसका समर्थन किया है । मन्त्र नित्यत्वपरक सभी प्रमाण शब्द ब्रह्म के समर्थक हैं । मार्कण्डेय पुराणान्तर्गत दुर्गा सप्तशती में देवी को भी 'शब्दात्मिका' कहा गया है[४]।

----------------

१ ब्रह्मबिन्दूपनिषत् १७

२ वाक्य० १।१

३ ,, १।१ स्वोपज्ञ टी०, पृ०१०

४ दुर्गा सप्तशती ४।१०

महाभाष्यकार द्वारा शब्द ब्रह्म का समर्थन

शब्दानुशासन का प्रयोजन बताते हुए महाभाष्यकार पतंजलि ने ऋग्वेद का एक मन्त्र उद्धृत किया है --

चत्वारि शृंगा त्रयो अस्य पादा द्वे शीर्षे सप्तहस्तासो अस्य। त्रिधाबद्धो वृषभो रोरवीति महो देवो मर्त्यां आ विवेश[१]।

इसका यह अर्थ है, शब्द शास्त्र प्रतिपाद्य वृषभाकार शब्द स्वरूप महान् देव(ब्रह्म) मरणशील मनुष्यों के अन्त:करण में प्रविष्ट है, इसके नाम, आख्यात, उपसर्ग तथा निपात रूपी चार सींग हैं, भूत, भविष्यत्, वर्तमान ये तीन काल ही तीन पैर हैं, दो (नित्य -अन्तर, कार्य-बाह्य) सिर हैं तथा प्रथमा द्वितीया आदि सात विभक्तियां ही सात हाथ हैं, उर, कण्ठ तथा सिर में बंधा हुआ यह शब्द रूपी महादेव निरन्तर शब्द करता रहता है । ऐसे महान् देव(परब्रह्म) से सायुज्य प्राप्त करने के लिए व्याकरण का अध्ययन करना चाहिए ।

कैयट ने 'महता देवेन' भाष्य का 'परेण ब्रह्मणा' अर्थ किया है[२] ।

सूत संहिता में कहा गया है कि ब्रह्म के दो रूप हैं-- पर, शब्द । दोनों ही प्रणव स्वरूप हैं । परब्रह्म सच्चिदानन्दस्वरूप स्वभावत: प्रकृष्ट नवीन है । शब्द ब्रह्म सुनिर्मल प्रणव रूप है, क्योंकि प्रकृष्ट नव(प्रणव) के ज्ञान का हेतु है । यही अपर ब्रह्म कहा जाता है ।

पर: परतरं ब्रह्म ज्ञानानन्दादि लक्षणम् ।
प्रकर्षेण नवंयस्मात् परं ब्रह्म स्वभावत: ।।
अपर: प्रणव: साक्षात् शब्द रूप: सुनिर्मल: ।
प्रकर्षेण नवत्वस्य हेतुत्वात् प्रणव: स्मृत: ।।[३]

शब्द ब्रह्म की शक्तियां

दर्शन शास्त्रों में शब्द ब्रह्म की निम्नलिखित शक्तियों का उल्लेख किया गया है-- आरम्भ, संघात, परिणाम, विवर्त तथा आभास[४] । वस्तुत: एक अभिन्न

---

१ म०भा०पृ०३० में उद्धृत ऋग्वेद का मन्त्र ।
२ ,, प्रदीप, पृ०३१
३ व्याकरण दर्शन भूमिका में शब्द ब्रह्मैक्य प्रतिपादन के प्रसंग में उद्धृत
४ द फिलॉसफी ऑफ् वर्ड एण्ड मीनिंग, पृ० ४६ में उद्धृत

शब्द ब्रह्म इन्हीं शक्तियों के भेद का आरोप होने से घट,पट या ऋक्, यजु:, साम रूप से विभक्त जैसा लगता है । यह भेद शक्तियों के कारण है, स्वत: ब्रह्म अभिन्न है[१] । इन शक्तियों के अतिरिक्त ब्रह्म की एक काल नामक स्वतन्त्र शक्ति है । वह भी अभिन्न है,परन्तु उसमें भी निमेष से लेकर युग पर्यन्त छोटे-बड़े कई भेद माने गये हैं । उसी काल शक्ति के प्रभाव से निष्क्रिय होता हुआ भी ब्रह्म नानाविध कार्यकारी माना जाता है । उसी का प्रभाव समस्त कार्यों पर पड़ता है।प्राणियों के उत्पत्ति,स्थिति, परिणति,वृद्धि,ह्रास एवं विनाश ये छ: विकार काल शक्ति के आश्रय से होते हैं[२] । समस्त कारण शक्तियां काल शक्ति के आदेश से कार्य करती हैं । स्वयं कालशक्ति एक होती हुई भी काल्पनिक भेदों के कारण अनेक और क्रमवती है । इसलिए कार्य भी क्रम से होता है । एक काल में सभी कार्य नहीं होते,परन्तु अन्त में उनमें एकता का ही बोध होता है,जैसे एक पाकक्रिया में आग जलाना,बटलोई को चूल्हे में रखना,उसमें जल, चावल को क्रमश: डालना, चम्मच से चलाना, पकने पर उतार लेना आदि कई क्रमवती अवान्तर क्रियायें हैं,परन्तु पाक क्रिया एक ही है । शब्द भी एक है;उसके घट,पट, गौ: इत्यादि भिन्न प्रतीत होने वाले विकार ध्वनि-भेद के कारण हैं । इन ध्वनिगत भेदों से शब्द की एकता में कोई बाधा नहीं है । उसकी अभिव्यंजक ध्वनियां यद्यपि भिन्न हैं, पर वे लोक-व्यवहार में एकही शब्द तत्व को प्रकट करती हैं।वेपरस्पर भिन्न हैं, क्रमवती हैं तथा कालशक्ति के वश में हैं । वसन्त काल में कोकिल की ध्वनि पंचम होती है । वृषस्यन्ती (मैथुन की इच्छा करने वाली) गाय की बोली दूसरी होती है,चारा मांगने वाली गाय की उससे भिन्न । इस प्रकार वेदों में एक,अद्वितीय कहा गया शब्द तत्व भिन्न शक्तियों के आश्रय से व्यवहार में भिन्न प्रतीत होता है ।

जैसे काल शक्ति की सहकारिता से घट,पट आदि विकार कार्य-भेद के कारण होते हैं तथैव शब्द के अनेक घट,पटादि भेद वस्तुत: विकार हैं और विभिन्न भाव-भेदों के कारण हैं । यथा अनेक रूपों में भासमान ब्रह्म एक है तथैव ध्वनिकृत भेदों में भासित होता हुआ शब्द भी एक है ।

शब्द-निरुक्ति

शब्द धातु चुरादि गण में पठित है, उपसर्ग पूर्वक तथा उपसर्ग रहित इस धातु के आविष्कार,भाषण(बोलना,पुकारना,चिल्लाना आदि) दो अर्थ हैं,इसको

१ वाक्यपदीय १।२
२ ,, १।३

दो व्युत्पत्तियाँ हैं :-

(१) शब्द्यते -- आविष्क्रियते अर्थ: अनेन करणार्थक ल्युट् प्रत्यय को बाध कर घञ् प्रत्यय करने से इसका अर्थ होगा अर्थ का प्रकाशक।

(२) शब्द्यते -- ध्वनिना अभिव्यज्यते इस विग्रह से कर्म अर्थ में घञ् प्रत्यय मानने से इसका अर्थ ध्वनियों के द्वारा अभिव्यक्त अर्थ रूप वाक्तत्व होगा।

दार्शनिकों ने एक तीसरा भी अर्थ यह निकाला है --

शब्द्यते -- अभिव्यज्यते ब्रह्म येन स: परब्रह्म प्रतिपादक प्रणव(ओम्)।

महाभाष्यकार ने शब्द की परिभाषा दो प्रकार से की है --

(१) अथ गौरित्यत्र: शब्द: ?

उत्तर येनोच्चारितेन सास्ना .... सम्प्रत्यय: भवति स शब्द:[1]

(गौ: इस पद में शब्द वाच्य कौन सा पदार्थ है ? इसका उत्तर इस प्रकार दिया गया है कि बोले गये जिस पद से विश्व भर के उन सभी प्राणियों का बोध हो जिनके सास्ना( गले में लटकता हुआ चमड़ा),पुच्छ,ककुद(डिल्ल) खुर तथा सींग हों वही शब्द है।) इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि जिस एक पद से जाति,आकृति,क्रिया,द्रव्य विशिष्ट समस्त प्राणियों का बोध हो वह नित्य कूटस्थ होगा तथा उससे और उन प्राणियों से अनादि सम्बन्ध भी होगा।

(२) आगे इसी प्रक्रम में भाष्यकार ने कहा है--

अथवा प्रतीत पदार्थको लोके ध्वनि: शब्द इत्युच्यते। तद् यथा शब्दं कुरु,मा शब्दं कार्षी:,शब्दकार्ययं माणवक: इतिध्वनिं कुर्वन्नेवमुच्यते तस्माद्-ध्वनि: शब्द:[2]।

(अथवा व्यवहार में जिस ध्वनि से बोध होता है,उसे भी शब्द कहा जाता है जैसे शब्द करो, मत बोलो,यह ब्रह्मचारी बहुत चिल्लाता है,ऐसा बोलने या न बोलने के लिए कहा जाता है।)

आगे 'चत्वारि शृंगा:[3]' ऋचा की व्याख्या में 'द्वे शीर्षे' का अर्थ

-----------------

१ म०भा० पृ० ८

२ ,, पृ १४

३ ,, पृ०३०

भाष्यकार ने किया है --नित्य: ,कार्यश्च अर्थात् शब्द-स्वरूप बैल के दो सिर हैं--नित्य,कार्य । इनका तात्पर्य क्रमश: आध्यात्मिक,व्यावहारिक शब्द से है । शब्द को नित्य मानने वाले दार्शनिक समस्त वैखरी जाल (व्यावहारिक शब्द) को आध्यात्मिक शब्द(शब्द ब्रह्म) का अन्यथा भास मानते हैं । उनके मत में जैसे ब्रह्म एक, नित्य,अनादि, अव्यय है; वह स्वयं माया(इच्छाशक्ति) से संवलित होकर अनेक रूपों में अपनी अभिव्यक्ति करता है,अनादि वासनावश प्राणी उन सब को घट,पट,पशु-पक्षी इत्यादि रूपों में जानते हैं तथैव शब्द भी नित्य,एक,कूटस्थ तथा स्वयंप्रकाश-रूप है,वह अर्थबोध रूप इच्छा से संयुक्त होकर घट,पट इत्यादि ध्वनि रूप में अभिव्यक्त होता है तथा अपना,अपने अर्थ का बोध कराता है । अनादि व्यवहार के कारण मनुष्य क्रमान्वित घ,ट तथा प, ट वर्णों के समूह से घड़ा,कपड़ा अर्थों का बोध करते हैं ।

महर्षि पाणिनि ने भी नित्य,कार्य दो अर्थों में शब्द का प्रयोग किया है । नित्यार्थक शब्द का प्रयोग 'स्वं रूपं शब्दस्याशब्द संज्ञा'[1] सूत्र में किया गया है,इसी से अर्थ-प्रतीति होती है । नियमत: शब्द के उच्चारण में अर्थ बोध होने से दोनों का सम्बन्ध भी नित्य होता है । अतएव अग्नि शब्द से जो व्याकरण कार्य तद्धित प्रत्यय ढक् (अग्नेर्ढक्[2] सूत्र द्वारा) होता है वह तदर्थक अंगार आदि से न हो इसलिए इस सूत्र का विधान आवश्यक है ।

ध्वनि के अर्थ में शब्द का प्रयोग 'गतिबुद्धिप्रत्यवसानार्थ शब्द कर्म[3] 'शब्दवैर ....'[4], 'शब्द दुर्दुरंकरोति'[5], इत्यादि सूत्रों में हुआ है,'हरिम् वेदम् अपाठयत्, शब्दायते, शाब्दिक:' ये क्रमश: उदाहरण हैं,इनमें 'शब्द करना' या 'शब्द साधन करने वाला' यह अर्थ निकलता है । इन्हीं नित्य,कार्य शब्दों का नाम क्रमश: स्फोट, ध्वनि है,इसका विवेचन आगे किया जायगा ।

**शब्द ही व्यवहार का मुख्य हेतु**

शब्द ही संसार के समस्त प्राणियों के व्यवहार का मुख्य हेतु है । इसी के द्वारा समाज में विधान,निषेध के नियमों का प्रचार होता है । उन्हें

---

१ अष्टाध्यायी १।१।६८
२ ,, ४।२।३३
३ ,, १।४।५२
४ ,, ३।१।१७
५ ,, ४।४।३४

समझकर सभी जन क्या ग्राह्य है और क्या त्याज्य है,इसका विवेक करके उचित को ग्रहण करते तथा अनुचित को त्याग देते हैं । शब्द-प्रकाश के अभाव में धर्म-अधर्म का व्यवस्था,गुरु-शिष्य की उपदेश-परम्परा, स्वार्थबोध तथा परार्थ-प्रतिपादन-प्रवृत्ति यह सब कुछ न हो सकता । समस्त विश्व जन्मान्ध जैसा व्यवहारशून्य बैठा रह जाता। जैसा कि कहा गया है--

इदमन्धं तम: कृत्स्नं जायेत भुवनत्रयम्,
यदि शब्दाह्वयं ज्योतिरासंसारं न दीप्यते[१]।

व्याकरण शब्द-विद्या कहा जाता है । इसमें प्रयोगार्ह पदों का अन्वाख्यान कर उन्हें संस्कृत करने के नियम निर्दिष्ट रहते हैं । व्याकरण शब्द-निर्माण नहीं करता, वे तो वक्ता के ध्वनि यन्त्रों के माध्यम से श्रोता को अर्थ का बोध कराने के लिए उच्चरित होते हैं ।

व्यवहार का विषय होने से एक,अभिन्न शब्द में समाज,देश तथा काल के अनुसार बाह्य परिवर्तन भी होते रहते हैं । जैसा कि भर्तृहरि ने कहा है--

परम्परा से जब वक्ता के बोलने की शक्ति का ह्रास होने लगता है तो संस्कृत शब्दों का अपभ्रष्ट रूप होना प्रारम्भ हो जाता है, जैसे घट से घड़ा, गृह से घर,पिता से पापा, बप्पा आदि अपभ्रंश बन गये देखे जाते हैं । परन्तु अर्थ-बोध में कोई अन्तर नहीं आता । जो अर्थ( जल लाने के या अन्न भरने के कार्य का निर्वाहक पदार्थ) घट का है वही घड़ा का[2]। इससे भी सिद्ध होता है कि व्यावहारिक दशा में शब्द की केवल बाह्याकृति में परिवर्तन या परिवर्धन होता है,आन्तरनित्य अर्थ से अभिन्न शब्द एक ही है ।

शब्द-नित्यतावादी दार्शनिक

(१) मीमांसक तथा वेदान्ती शब्द को नित्य तथा विभु मानते हैं, साथ ही ये पद,वाक्य को अनित्य कहते हैं । अर्थबोध के लिए मीमांसक पूर्वपूर्ववर्ण-संस्कार सहित अन्तिम वर्ण को अर्थ का बोधक मानते हैं तथा वेदान्ती क्रम-विशिष्ट, एकबुद्ध्यारूढ़ वर्णों को ही वाचक कहते हैं । मीमांसाचार्य जैमिनि ने 'औत्पत्तिकस्तु

---

१ . काव्यादर्श १-४
2. वाक्य० 1/152

जैसा कि स्फोटरूप शब्द की बाह्याभिव्यक्ति के प्रसंग में कहा जा चुका है, विन्दु से चेतन मिश्र नाद की उत्पत्ति होती है, वह नाद जब वाणी की मध्यमावस्था में होता है, उस समय वह एक ,अक्रम तथा बुद्धिवेद्य है,वहां उसकी अर्थ के साथ अभिन्नता रहती है, तथा जैसे चेतन,जड़ पदार्थों में तादात्म्य का आभास होने पर भी स्वभावत: चेतन प्रकाशक,जड़ प्रकाश्य माना जाता है तथैव स्वभाव से ही शब्द प्रकाशक एवम् अर्थ प्रकाश्य है । अत: येनोच्चारितेन ........ इस भाष्य का निष्कृष्ट आशय यह है कि 'गौ:' यह शब्द 'गौ:' इस पदार्थ का प्रकाशक है।(गौ: पदार्थ गौ: शब्द से प्रकाशित होता है ।) इसी के साथ श्रोत्रोपलब्धि: ...... इस भाष्य की एकार्थता मानने से बुद्धिस्थ शब्द,अर्थ रूप आन्तर स्फोट सिद्ध होता है[1] ।

निरुक्त भाष्य में बौद्ध शब्द,अर्थ का बोधक -बोध्य रूप इस प्रकार बताया गया है --

शरीर में अभिधानाभिधेय रूप (शब्दार्थस्वरूप) बुद्धि हृदय के अन्तर्गत आकाश में प्रतिष्ठित है । वक्ता की अभिधान(वाचक) रूप बुद्धि श्रोता को बोध कराने की भावना से प्रयत्न द्वारा अभिव्यक्त होकर वर्ण भाव को प्राप्त होकर बाह्य आकाश देशस्थ शब्द स्वरूप धारण कर श्रवणेन्द्रिय के द्वार से श्रोता के हृदयान्तर्गत आकाश में प्रतिष्ठित शब्दार्थरूप बुद्धि को व्याप्त करती है । पुरुषों के प्रयत्न से उत्पन्न वायु संयोग से जायमान ध्वनियां नष्ट हो जाती हैं, परन्तु शब्द नष्ट नहीं होता, वह प्राकृत ध्वनि से अनुरंजित होकर श्रोता की अर्थ (वाच्य) रूप बुद्धि से स्वयस्थापित कर उसे अर्थ प्रतीति करा देता है । बौद्ध शब्द (वाचक) का योग बौद्ध ही अर्थ से रहता है । बाह्य शब्द,केवल अभिव्यक्ति का निमित्त होता है वाचक नहीं[2] । अत: शब्द को व्यापक(विभु) कहा गया है ।

'व्याप्तिमत्त्वात्तु शब्दस्य ।निरुक्त नैघ०' १।१।२)

---------------

१ मंजूषा,पृ० ३६३

२ निरुक्त भाष्य १।१।२

(घ) बौद्ध शब्दार्थ ही वास्तविक है, बाह्य शब्दार्थ काल्पनिक।

जैसा कि महाभाष्य एवं वाक्यपदीय ग्रन्थों के मनन से विदित होता है कि ध्वनि रूप बाह्य शब्द तथा स्थूल रूप बाह्य अर्थ, ये दोनों ही काल्पनिक हैं तथा प्रपंचरूप हैं। बुद्धि में दोनों एक रूप हैं। 'गाय' शब्द तथा 'गाय' पदार्थ का ज्ञान बुद्धि में एक रूप में रहता है। कोई (भारतीय) उसे ग्, औ तथा विसर्ग या ग्, आ तथा य रूप में जानता है। दूसरा (अंग्रेज) उसे ही क्, आ तथा ऊ (काऊ) रूप में जानता है। अतः जब दोनों श्रोता के सम्मुख उसे प्रकट करते हैं, तो दो रूप हो जाते हैं, परन्तु इन दोनों की बुद्धि में शब्द, अर्थ के प्रकाशनार्थ अलग करने के पूर्व क्षण में कोई अन्तर नहीं है। गाय, काऊ रूप अन्तर भी समाज की देन है। एक ने गाय सुनकर अपनी बुद्धि में उसे पदार्थ से समन्वित किया, दूसरे ने काऊ सुनकर। यह अन्तर भी ध्वनिगत है, बुद्धिगत नहीं। संस्कृत भाषा का बाह्य रूप भी स्फोट सिद्धान्त के बौद्ध शब्दार्थ की स्वीकृति से प्रभावित है। अतएव इस भाषा में अंग्रेजी के समान वाक्य की संघटना के परिवर्तन से अर्थ भेद नहीं होता।

(व्याकरण शास्त्र द्वारा संस्कृत कर वाक्य प्रयोग किए जाते हैं, उनका अर्थबोध के लिए आकांक्षादि वशात् सम्बन्ध हो जाता है, चाहे राम: अस्ति कहा जाय या अस्ति राम:।) यह सम्बन्ध-स्थापना भी बुद्धिगत ही होती है।

बौद्ध शब्दार्थ स्वीकार कर लेने पर ही वन्ध्या-सुत, शशशृंग आदि पदों का अर्थ होता है अन्यथा बाह्य सत्ता न होने से ये प्रयोग न होते। यहां तक कि जो विलक्षण दृश्य स्वप्न में दिखाई पड़ते हैं, वे भी शब्दानुगत ही होते हैं। उस अवस्था में वैखरी वाणी हो ही नहीं सकती। जाग्रत स्वप्न तथा सुषुप्ति के ऊपर तुरीयावस्था में भी शब्द रहता है, भले ही वह अत्यन्त नि:स्पन्द हो। श्रवण, मनन तथा निदिध्यासन, सब में शब्द व्यापार रहता है। यहां शब्द उत्तरोत्तर सूक्ष्म, सूक्ष्मतर तथा सूक्ष्मतम होता हुआ आत्मस्वरूप

होकर योगियों को ही प्रत्यक्ष होता है ।

(८०) स्फोट का अन्तर्भाव द्रव्य में या गुण, किसमें है ?

यह प्रश्न बहुधा व्याकरण के विद्वानों के समक्ष आया है । भाष्यग्रन्थ के पर्यालोडन से यह दोनों ही सिद्ध होता है । भाष्यकार ने शब्द की परिभाषा में 'श्रोत्रोपलब्धि:, आकाशदेश:' कहा है । आकाश द्रव्य है, अत: उसमें स्थित शब्द गुण होगा, तथा 'स्फोट: शब्द: ध्वनि: शब्द गुण:' कहकर उन्होंने शब्द को द्रव्य भी स्वीकार किया है । मंजूषाकार ने तारत्व, मन्द्रत्वादि गुणों का आश्रय होने तथा आकाशरूप द्रव्य के आश्रित होने से शब्द को द्रव्य, गुण दोनों माना है --

'तारत्वादयो गुणा: शब्दनिष्ठास्तदाश्रयत्वाच्छब्दस्य द्रव्यत्वम्, आकाशरूपद्रव्याश्रितत्वाद् गुणत्वं च[१] ।'

शब्द को वायु या अणु का परिमाण मानने वाले जैनों के मत में तो यह निश्चय ही द्रव्य ठहरता है। जैसा कि मानमेयोदय कार ने कहा है--

'शब्दो द्रव्यं सत्त्वे सत्यनाश्रितत्वात् कालवत्[२] ।'

उपर्युक्त विचार कार्य शब्द (ध्वनिरूप) के विषय में किया गया जान पड़ता है । स्फोट रूप शब्द प्राकृत ध्वनि से अनुषक्त होकर ही व्यवहार-योग्य होता है । अत: उसी पर विचार भी किया जा सकता है । स्फोट-रूप शब्द तो न द्रव्य है न गुण, बल्कि भाव रूप है ।

'स्फोटपदाभिधेयपदार्थस्तु[३] न द्रव्यादिरूप:, गुणक्रिया-शून्यत्वात्, अपितु भावात्मैव केवलं वक्तुं कथंचित् शक्यते ।'

---

१ मंजूषा, पृ० १८६

२ मानमेयोदय द्रव्य निरूपण

३ शब्दकौस्तुभ पस्पशा० , पृ० १४

(च) शब्द के भेद काल्पनिक हैं ।

जैसा कि कहा गया है, कि शास्त्रों में कर्मकाण्ड-प्रक्रिया भेद से अविद्या का विस्तार किया जाता है । शब्द में व्युत्पत्ति, अव्युत्पत्तिपक्ष, वर्ण-पद-वाक्य वाद, जाति-व्यक्ति-विचार, सभी उसके ज्ञान के उपाय हैं । द्रव्य-क्रिया-कारक, रूपी उस शब्द ज्योति के आवरक ही हैं । अतएव कभी उणादि को व्युत्पन्न प्रातिपदिक मानकर सूत्र बनाये गये, बाद में पाणिनि ने उन्हें अव्युत्पन्न मानकर एक ही सूत्र से उनकी सिद्धि कर दी । स्थानी के विचार में कभी 'सि' तो बाद में 'सु' मूल प्रत्यय माना गया । अतएव आदेशों को ही वाचक माना गया है स्थानी को नहीं । संस्कृत के बाद प्राकृत-व्याकरण-कारों ने अपनी रीति से पदसिद्धि की । जो 'आर्या' का अर्थ रहा वही 'अय्या' का परन्तु ध्वनि रूप भेद हो गया। इससे यह सिद्ध होता है कि विश्वमें स्फोट रूप शब्द एक है, नित्य है तथा व्यापक है । उसकी प्रवाह-नित्यता में किसी भी भाषा शास्त्री को आपत्ति न होगी । विश्व के सभी भाषाशास्त्री वाणी के चतुर्थांश मात्र के विज्ञ हैं । जैसे परमपुरुष का त्रिचतुर्थांश अमृत, अक्षय है तथैव वाणी के तीन भाग गुप्त हैं, बुद्धिगम्य हैं । सभी विद्वान् ज्ञान की साधना अपने-अपने मन के अनुसार करते हैं, अर्थात् मन के ऊपर नहीं सोच पाते, परन्तु तत्व का साक्षात्कार मन का अतिक्रमण करके होता है । उसके लिए समाधि की आवश्यकता है । तत्व का उपदेश वाक्यों के माध्यम से किया जाता है । अत: उनकी अभिव्यक्ति तथा श्रवण काल में मन की क्रिया अवश्य होती है, उसमें वर्ण-पद आदि उपाधियाँ नहीं रहतीं ।

चाहे शब्द को नित्य मानें या अनित्य ध्वनि रूप, उसका प्रारम्भ तथा अन्त में स्फोट रूप ही होता है । शब्द का वह रूप अतीन्द्रिय है । इसीलिए वेद का आदिरूप संहितात्मक ही कहा जाता है । उपदेश की स्थिति में पद-विभाग तथा बोध की स्थिति में केवल विज्ञों के लिए प्रकृति-प्रत्यय-विभाग किए जाते हैं । इसीलिए अर्थ एक होने पर भी, संस्कृत, असंस्कृत (साधु तथा असाधु) शब्दों का ज्ञान करना, व्याकरण पढ़ने का फल बताया गया है । शब्द में पदार्थ को बताने, पदार्थ बनने की शक्ति है । बिना घड़े के भी घड़ा शब्द से उसका चित्र सामने लाया

जा सकता है ।

आधुनिक विद्वानों के स्फोट विषयक विचार

अनेक आधुनिक विद्वानों ने भाषा शास्त्र एवं अर्थ विज्ञान विषयक ग्रन्थों तथा लेखों में स्फोट पर प्रसंगत: अपने विचार प्रकट किए हैं, उनमें प्राय: सभी के विचार महाभाष्य, वाक्यपदीय वैयाकरण-भूषणसार एवं वैयाकरण-सिद्धान्त-मंजूषा पर आधारित हैं । अनेक विद्वानों ने तन्त्रशास्त्रों के अनुसार स्फोट पर अपने विचार व्यक्त किए हैं, उनमें से निम्नलिखित ग्रन्थ तथा लेख अध्ययनार्थ सुलभ हो सके हैं --

| | |
|---|---|
| (क) स्फोट दर्शन | (श्री रंगनाथ पाठक) |
| (ख) पाणिनीय व्याकरण प्रमाण समीक्षा | (श्री रामप्रसाद त्रिपाठी) |
| (ग) भर्तृहरि | (श्री के०ए०सुब्रह्मण्य अय्यर) |
| (घ) दि फिलासफी आफ वर्ड एण्ड मीनिंग | (डॉ० गौरीनाथ शास्त्री) |
| (ङ०) अर्थ विज्ञान और व्याकरण दर्शन | (डॉ० कपिलदेव द्विवेदी) |
| (च) व्याकरण दर्शन भूमिका | (श्री रामाज्ञा पाण्डेय) |
| (छ) स्फोट निर्णय | (श्री एस०डी० जोशी) |
| (ज) प्रतिभा दर्शन 'स्फोटवाद' | (श्री हरिशंकर जोशी) |

इनमें नाम से प्रथम ग्रन्थ ही स्फोट विचार परक है, शेष छ: ग्रन्थों में द्वितीय, चतुर्थ तथा पंचम शोध-प्रबन्ध एवम् तृतीय, षष्ठ, सप्तम एवम् अष्टम् समीक्षात्मक निबन्ध हैं । प्राय: संस्कृत-व्याकरण-दर्शन पर जितने भी ग्रन्थ लिखे गए हैं, सभी में स्फोटविचार किया गया है ।

(क) स्फोट दर्शन

इस ग्रन्थ में स्फोट का विवेचन संस्कृत शब्दों में यत्र-तत्र स्फोट-विचार के उल्लेख के आधार पर कियागया है । इसलिए इसकी शैली में उन ग्रन्थों का प्रभाव तथा अनुकरण स्पष्ट होता है तथा विचार तारतम्य बोध

में अन्य प्रसग आ जाने से टूटता हुआ आगे जुड़ता है । आपने इस विषय पर अनेक दार्शनिकों के विचारों का उल्लेख कर हिन्दी भाषा-भाषियों के हितार्थ स्तुत्य प्रयत्न किया है ।

(ख) पाणिनीय व्याकरण प्रमाण समीक्षा

इस शोध-प्रबन्ध में भाष्य, वाक्यपदीय, मंजूषा तथा भूषण ग्रन्थों के आधार पर स्फोट का निर्वचन किया गया है । आपने नवीन शैली में प्रतिपक्षियों के द्वारा उठाई गई आपत्तियों का निराकरण करते हुए स्फोट के प्रामाण्य का समर्थन किया है तथा परा, पश्यन्ती, मध्यमा तथा वैखरी ध्वनियों में प्रथम दो को योगि मात्र गम्य तथा अन्तिम दो को क्रमश: बुद्धि एवं श्रोत्रग्राह्य बताकर मध्यमा को ही स्फोट को व्यंजक कहा है एवम् कौण्डभट्ट के वायुसंयोग को अभिव्यंजकता का खण्डन कर दिया है । स्फोट के अष्टविध भेदों को ~~अब~~ आपने मुनित्रय के विचारों द्वारा समर्थित किया है ।

(ग) श्री सुब्रह्मण्यम अय्यर महोदय ने स्वसम्पादित 'भर्तृहरि' ग्रन्थ में 'डाक्ट्रिन आफ स्फोट' नामक एक अध्याय लिखा है तथा आपका एक लेख गंगानाथ झा रिसर्च इन्स्टीट्यूट शोध पत्रिका में भी प्रकाशित हुआ है[१]। प्रथम लेख में आपने वाक्यपदीय के आधार पर स्फोट निरूपण ३४ पृष्ठों ( पृष्ठ १४७-१८०) में किया है । आपने भर्तृहरि ~~व~~ द्वारा निरूपित पांच बातों को इस प्रकार लिखकर उनके मत का उल्लेख किया है--

१- ब्रह्म-- शब्द तत्त्व जिससे सम्पूर्ण जगत् का उद्भव होता है ।

२- वृत्तिविशिष्ट अन्त:करण जो ब्रह्म स्वरूप शब्द तत्त्व का एक अंश है तथा जिसमें शब्द तथा अर्थ अविभक्त स्थिति में एकरूप रहते हैं ।

३- अखण्ड शब्द तथा अखण्ड अर्थ वक्ता की बुद्धि में ही अलग होकर क्रमश: प्रकाशक एवम् प्रकाश्य (कारण और कार्य) के रूप में स्थित रहते हैं ।

४- वक्ता के ध्वनियन्त्रों द्वारा उच्चारित ध्वनियों द्वारा प्राणवायु के आधार पर अखण्ड शब्द की अभिव्यक्ति होती है ।

---

१ फरवरी १९४७ ,पृ० १२१-१४७

५- श्रोता-वक्ता द्वारा उच्चरित ध्वनियों को क्रम से सुनता है तथा उनसे एक अखण्ड शब्द एवम् उसके अखण्ड अर्थ का बोध करता है ।

इनमें भर्तृहरि का सिद्धान्त प्रथम ही है,उन्होंने प्रारम्भ में ही शब्द तत्त्व को ही अनादिनिधन ब्रह्म मान लिया है,वही जब ध्वनियों द्वारा प्रकाशित होता है,तब उसको स्फोट कहते हैं । वह प्रकाशरूप,अखण्ड है।उसका अर्थ भी अखण्ड ही है।ये शब्द,अर्थ एक ही स्फोट के दो पक्ष हैं, जो बुद्धि में ही अलग होते हैं[1] ।

श्री अय्यर महोदय का दूसरा लेख वाद-विवाद शैली में है,उसमें आपने मण्डनमिश्र कृत स्फोट सिद्धि को आधार माना है,जैसा कि उनका कथन है --

'मैंने मण्डनमिश्रकृत स्फोट सिद्धि पर आधारित' दि डाक्ट्रिन ऑफ् स्फोट' में वाद-विवाद शैली अपनाई है[2] ।' २७ पृष्ठों का यह लेख यद्यपि आकार में लघु है,फिर भी इसमें प्राय: सभी विचारार्थ विषयों का संग्रह किया गया है । मुख्यरूप से कुमारिल भट्ट के तर्कों का खण्डन कर स्फोट का मण्डन ही इस लेख का प्रतिपाद्य है । आपने बड़े रोचक ढंग से प्रश्न किया" कि क्या कारण है कि,वाक्यवादी मीमांसक पदों की सत्यता के लिए जोर देते हैं तथा पद-वादी वैयाकरण वाक्य की सत्यता मानते हैं[3] ? आपने अपने लेख को इस मूलभूत प्रश्न के उत्तर के रूप में प्रारम्भ किया है कि 'गौ:' पद में वैयाकरण वाचक तथा मीमांसक गकार,औकार तथा विसर्ग को शब्द मानते हैं अत: दोनों में किसका उत्तर ठीक है और क्यों ? निष्कर्ष रूप में अवश्य आपने कहा है--

'यह नाम रूपात्मक बाह्य जगत् सूक्ष्म, सनातन,अखण्ड मूलतत्त्व की अभिव्यक्ति मात्र है,उसे वेदान्ती ब्रह्म कहते हैं तथा वैयाकरण शब्द (स्फोट)।

-------------

१ भर्तृहरि 'द डाक्ट्रिन ऑफ् स्फोट',पृ० १७६

२ ,, पृ० १८०

३ डाक्ट्रिन ऑफ् स्फोट,पृ० १२३

इन दोनों के ऐक्य से शब्द ब्रह्म नाम से भी उसे पुकारा जाता है । यह स्फोट सिद्धान्त का आध्यात्मिक पक्ष है ।[1]

(घ) दि फिलासफी आफ् वर्ड एण्ड मीनिंग के लेखक श्री गोपीनाथ शास्त्री ने ग्रन्थ के पंचम अध्याय(पृष्ठ ८३-१०१) में वर्ण,पद तथा वाक्य पर विचार किया है । आपके ग्रन्थ का विशिष्ट आधार वाक्यपदीय ही है । भर्तृहरि के सिद्धान्त के सन्दर्भ में आपने शब्दार्थ-दर्शन पर विचार किया है । आपने स्फोट की परिभाषा इसप्रकार की है --

वैयाकरणों की भाषा में अखण्ड इकाई के रूप में स्वीकृत वाक्य ही स्फोट है । इसके आभ्यन्तर-बाह्य दो भेद हैं । बाह्य के आठ भेद हैं । यह ग्रन्थ वाक्यपदीय तथा पुण्यराज एवं हेलाराज की टीका पर पूर्णतया आधारित है । इसमें समर्थित सभी विचारों का उल्लेख किया जा चुका है ।

(ङ०)इसी प्रकार डा० कपिलदेव द्विवेदी ने अपने अर्थ -विज्ञान तथा व्याकरण दर्शन नामक शोध-प्रबन्ध में संक्षेप में स्फोट विचार किया है जो अनुवाद मात्र कहा जायगा ।

(च) <u>स्फोट के षोडश भेदों की कल्पना</u>

श्री रामाज्ञा पाण्डेय ने वैयाकरण कल्पित अष्टविध स्फोटों को परिवर्धित कर षोडशविध किया है । उनकी कल्पना का प्रारूप यह है --

स्फोट के दो भेद --व्यक्ति,जाति नामक है । व्यक्ति स्फोट के सखण्ड,अखण्ड दो भेद तथा प्रत्येक के प्रकृति,प्रत्यय,वर्ण,पद तथा वाक्य भेद से पांच भेद,इसप्रकार १० भेद व्यक्ति स्फोट के हुए । जाति स्फोट अखण्ड होता है,अत: उसके पांच ही भेद हुए।परन्तु ऋ,ऌ में भाष्यकार ने रत्व,लत्व जाति

---

१ डाक्ट्रिन ऑफ् स्फोट पृ० १४७

२ दिफिलासफी ऑफ् वर्ड एण्ड मीनिंग,पृ०८५

मानकर र के स्थान में ऌ विधान किया है । अत: वर्ण के भी सखण्ड अखण्ड दो भेद होते हैं । इस प्रकार एक भेद और होने इसे प्रकार छ: भेद हुए[१]। इन्हें इस प्रकार रेखाचित्र द्वारा स्पष्ट किया जा सकता है --




आपने वर्णातिरिक्त प्रकृति-प्रत्यय दो विभाग अलग किए हैं, वर्ण व्यक्ति के भी सखण्ड, अखण्ड भाग माने हैं, तथा वर्ण जाति के भी 'ऐ औच्' सूत्र के भाष्य को प्रमाण देकर दो विभाग किए हैं। के इस प्रकार हैं-- पाण्डेय द्वारा स्फोट के

३ x २ + २ = ८ + प्राचीन पद्धति के अनुसार ८ भेद == १६ भेद किए गए हैं । इसकी समीक्षा में यह कथन है कि यदि ध्यान दिया जाय तो पूर्व-वैयाकरण-सम्प्रदाय कृत आठ विभागों में ही इनका अन्तर्भाव हो जायगा । वर्ण-स्फोट के अन्तर्गत प्रकृति-प्रत्यय तथा एकाक्षर वर्ण दोनों ही आ जाते हैं, जैसा कि स्वयं नागेश ने व्यक्ति स्फोट के मतान्तर से ५ भेद माने हैं, उनमें एक वर्ण स्फोट नामक भेद है, जिसके अन्तर्गत एकाक्षर वे पद हैं, जिनका कोश में उल्लेख किया

---

१ व्याकरण दर्शन- भूमिका, पृ०४७-५०

गया है । प्रथम मत में वर्ण का अर्थ प्रकृति-प्रत्यय ही माना गया है[1] । वर्ण-व्यक्ति या वर्ण-जाति के खण्ड नहीं माने गये । इसी आधार पर पद में वर्ण तथा वाक्य में पद-प्रतीत होते हुए भी वे नहीं माने जाते जैसा, कि कहा गया है--

'पदे न वर्णा विद्यन्ते वर्णेष्ववयवा इव । (नच)[2]'

वर्ण जाति के तो खण्ड माने ही नहीं जा सकते, अन्यथा 'जातिः संघातवर्तिनी' यह मान्यता संगत नहीं होगी ।'ऋलृक्'सूत्र के भाष्य से वर्णरूप जाति की सखण्डता नहीं ध्वनित होती, वरन् कैयट ने वैसा तात्पर्य अपनी बुद्धि से लगाया है । वहाँ 'रश्रुतिर्लश्रुतिर्भवति' इस भाष्य का यह तात्पर्य है कि जहाँ र् का अवभास(श्रवण) स्फोट में हो रहा है वहाँ लृ का अवभास (श्रवण) हो । स्पष्ट ही ऋ में र् तथा लृ में ल् का श्रावण प्रत्यक्ष होता है[3] । अतः श्रीयुत पाण्डेय जी का परिवर्धन अधिक व स्थूल भले कहा जाय, विशिष्ट नहीं है ।

(छ) डा० एस०डी० जोशी ने कौण्डभट्ट कृत वैयाकरण भूषण सार के स्फोट

निर्णय अध्याय का अंग्रेजी में भाषान्तर सहित उसकी व्याख्या लिखी है, जो आकार में मूलग्रन्थ की चौगुनी है । इस व्याख्या में आपने नवीन शैली अपनाई है, जैसे आपने वाक्य पदीय का अवगाहन कर निम्नलिखित तथ्य प्रस्तुत किए हैं[4]--

(१) भर्तृहरि ने वाक्य पदीय के प्रथमकाण्ड में ही ६ बार स्फोटपद का प्रयोग किया है।

(२) भर्तृहरि ने स्पष्टरूप से स्फोट, ध्वनि के सम्बन्ध में अपना निश्चित मत नहीं दिया ।

(३) वैयाकरणपद, वाक्य में एकत्व प्रतीति से उन्हें एक इकाई ही मानते हैं ।
(वाक्यात्पदानामत्यन्तं प्रविवेको न कश्चन )

(४) शब्द की एकत्व प्रतीति विशुद्ध धारणा रूप ही है।(बुद्धौ शब्दोऽवधार्यते ।)

---

१ स्फो०वा०, पृ०१८०-१८० पृ०१

२ वै०भू०सा० कारिका ६८

३ मंजूषा, पृ० १६५

४ स्फोट निर्णय(एस०डी०जोशी) ,पृ०२६-४६

पश्चाद्वर्ती व्याकरणों ने उनकी इस मान्यता को स्फोट के साथ मिला दिया है। (भर्तृहरिसम्मत शब्द का स्फोट के रूप में व्याख्यान किया है ।)

उपर्युक्त विचारों में तृतीय तथा चतुर्थ विचार के बारे में मतभेद हो सकता है, क्योंकि भर्तृहरि ने वाक्यपदीय के द्वितीयकाण्ड में पदवाद का खण्डन कर अखण्ड वाक्यवाद का समर्थन किया है । उनका पदों से वाक्य का ऐक्य कथन केवल इस रूप में है कि जैसे वर्णों में प्रतीत होते हुए भी अवयव नहीं माने जाते तथा पदों में वर्ण नहीं माने जाते । इसी प्रकार वाक्य से पदों की पृथक् सत्ता नहीं है ।'वाक्य से पदों का भेद नहीं है' इसका अर्थ है कि वाक्य के अतिरिक्त पद प्रतीत होते हुए भी मिथ्या हैं । वाक्यपदीय के अध्ययन से पता चलता है कि शब्द-ब्रह्म, शब्द तथा स्फोट एक ही नित्य तत्त्व के तीन नाम हैं । इसी कारण वाक्यपदीय के प्रथम काण्ड का नाम ही ब्रह्मकाण्ड है । यह बात कही जा सकती है कि भर्तृहरि ने शब्द को मुख्यत: ब्रह्म प्रतिपादित किया है, स्फोट नाम तो वाक्यपदीय की उनचासवीं कारिका में आया है तथा पूर्वापर-प्रसंग से उसका शब्द का पर्याय होना सिद्ध होता है । बाद के वैयाकरणों (मण्डन, भरत, कौण्डभट्ट, नागेश) ने स्फोट नाम को प्रधानता दी, यद्यपि वैयाकरण स्फोटवादी के नाम से कुमारिलभट्ट, जयन्त भट्ट तथा आलंकारिक भामह के समय में प्रसिद्ध हो चुके थे, क्योंकि इन सब ने वैयाकरणों को स्फोटवादी कहकर उनके सिद्धान्त का खण्डन किया है ।

(ज) प्रतिभादर्शन(भाषातत्त्वशास्त्र) में उल्लिखित स्फोट विषयक विचार

श्री हरिशंकर जोशी द्वारा लिखित इस ग्रन्थ में 'प्रतिभा दर्शन की आत्मा स्फोट और अर्थवाद' शीर्षक एक सौ आठ पृष्ठों(पृष्ठ ३०१-४०८) का एक निबन्ध है । इसमें आपने स्फोट विषयक स्वतन्त्र विचार व्यक्त किए हैं।- स्फोट की स्थापना में आपका कथन है-- 'भारतीय भाषा तत्त्वशास्त्रियों के उन्मेष की पराकाष्ठा का अमर स्मारक सिद्धान्त 'स्फोट'वाद है[१] ।'

---

१ प्रतिभादर्शन, पृ० ३०१

आपने महर्षि औदुम्बरायण को स्फोट का प्रवर्तक आचार्य मानकर निरुक्तकार यास्क,महाभाष्यकार पतंजलि तथा अन्य वैयाकरण भट्टोजिदीक्षित प्रभृति विद्वानों की बुद्धि की निन्दा इन शब्दों में की है--

(१) पूर्व मध्यकालीन वैयाकरणों और निरुक्तकारों की चलती गाड़ी ने इस स्फोटवाद को आद्योपान्त कुचलने का यथाशक्ति प्रयास किया .... वे स्फोट को ठीक रीति से समझ भी न सके[१]।

(२) वास्तव में निरुक्तकारों और वैयाकरणों का एक साम्प्रदायिक हठ है, उनको नित्यप्रति की निरुक्ति और व्युत्पत्ति में सदा पद,वर्ण का पल्ला पकड़े रहना पड़ता है,..... स्फोट जैसा गम्भीर विषय इनके समझ में नहीं आया प्रतीत होता है[२]।

(३) पाणिनि,पतंजलि,प्रभृति सब यास्क के पद,वर्ण स्फोट को मानने वाले हैं, वाक्य स्फोट से इन्हें छूत है[३]।

(४) .... सबसे अहितकर कार्य नागेशभट्ट और भट्टोजिदीक्षित क्रम से स्फोटवाद और शब्दकौस्तुभ नामक अपने ग्रन्थों में स्फोट के कम भी नहीं आठ भेद गिना कर,कर बैठे हैं ।...... फलतः नागेश और भट्टोजिदीक्षित के आठ प्रकार के भेदों को काटकर फेंक देना चाहिए[४]।

आपने इसी प्रकार कई स्थलों पर वैयाकरणों के ऊपर अपने वाग्बाणों से घोर प्रहार किया है । साथही आपने स्फोटवाद को सांख्य-योग दर्शन की देन माना है[५]।

श्री जोशी जी के सम्मान्य दार्शनिक औदुम्बरायण के बाद केवल भर्तृहरि[६],जिनकी इन्होंने इन शब्दों में प्रशंसा की है --

---

१ प्रतिभा दर्शन,पृ० ३०१

२ ,, पृ० ३०७

३ ,, पृ० ३२०

४ ,, पृ०३३१,३३३

५ ,, पृ०४०७

६

'धन्य(वाद) हो मर्तृहरि जी को कि उन्होंने स्फोट के विषय में कई अन्य अनुपलब्ध विषयों और कोटियों पर सर्वांगीण सम्पूर्ण प्रकाश डालकर केवल वाक्य स्फोट मत का ही उद्धार नहीं कर दिया है, वरन् 'स्फोट' सामान्य का वैज्ञानिक भव्य महल भी खड़ा कर दिया है[१]।'

श्री जोशी जी के विचार में वाक्य स्फोट मुख्य है तथा स्फोट सिद्धान्त व्याकरण द्वारा सुज्ञेय नहीं है, बल्कि इस सिद्धान्त की आधारशिला सांख्य-योग दर्शन की श्रावण प्रत्यक्ष विषयक गम्भीर गवेषणा है[२]। आपके विचार में स्फोट की परिभाषा यह है--

'प्रत्येक वाक्य या शब्द की अन्तिम ध्वनि उसकी सम्पूर्ण ध्वनियों के चित्र को एकाएक उपस्थित करती है। इसी उपस्थित होने वाले ध्वनि-चित्र को स्फोट कहते हैं। ध्वनि-चित्र माने ध्वनि-प्रकाश है, अत: स्फोट भी प्रकाश है ... चित्र एक प्रकार का प्रकाश ही है, अत: चित्रता प्रकाशता या स्फुटता है या विचित्रता युक्त स्फुटता है या विशिष्ट चित्रता युक्त स्फुटता है[३]।'

आपने स्फोट का प्रारम्भ स्फोटण से मानकर क्रमश: उसका क्षेत्र पद, शब्द और वाक्य माना है[४]।

जोशी जी की भाषा की गति स्वच्छन्द है। आपने स्फोट निरूपण में लगभग ५० पृष्ठों में प्राचीन आचार्यों के विचारों का खण्डन-मण्डन कर अपने विचार रखे, शेष पृष्ठ तो वाक्प्रपंच मात्र कहे जा सकते हैं। स्फोट की चित्ररूपता तो पाणिनीय-वैयाकरण सम्प्रदाय को मान्य है, इसका उल्लेख किया जा चुका है। आपने स्फोट को सांख्य-योग-दर्शन की देन बताया[५] परन्तु सांख्य दर्शन

---

१ प्रतिमादर्शन, पृ० ३६४-३६५

२ ,, पृ० ३०१

३ ,, पृ० ३२१-३२२

४ ,, पृ० ३१५

में तो स्पष्ट शब्दों में (प्रतीत्य प्रतीतिभ्यां न स्फोटात्मक: शब्द:) स्फोट का निषेध कर शब्द की अनित्यता मानी गई। हां (पातंजल) योग दर्शन में स्फोटात्मक शब्द में आस्था प्रकट की गई है। अत: सांख्य-योग-दर्शन की देन की उक्ति जोशी जी की स्वकल्पित ही है।

जोशी जी ने वैयाकरणों पर क्यों इतने तीक्ष्ण वाक्प्रहार किए, जब कि वैयाकरण सम्प्रदाय में शास्त्र प्रक्रिया, प्रकृति-प्रत्ययादि कल्पना को केवल बालोपयोगिनी कहा गया है। जोशी जी स्फोट को ध्वनि-जनित चित्र मात्र मानकर कैसे उसकी नित्यता, आत्मस्वरूपता सिद्ध करेंगे। एक ओर वे स्फोट को फोटो या भा: मानते हैं[1]। दूसरी ओर उसे आत्मस्वरूप, काल रहित, अखण्ड मूर्तिमान ब्रह्म सा कहते हैं। इसके आगे आप स्फोट की अभिव्यक्ति वैकृत ध्वनि से मानकर उसे (स्फोट को) प्राकृत ध्वनि या अव्यक्त ध्वनि का रूप मानते हैं तथा आगे उसे ही प्राकृत ध्वनि-वृत्ति-हीन अखण्ड ध्वनि कह बैठते हैं[2]।

प्रतिभादर्शन की भाषा में भी प्रचलित नियम नहीं अपनाए गए हैं। मुद्रणकृत दोष तो अपरिहार्य है, परन्तु बार-बार स्फोटण कहनाउचित नहीं जंचता, जब कि प्रातिशाख्य में स्फोटन लिखा है। आपके विचारों के सम्बन्ध में मेरा यही निवेदन है कि वैयाकरणों के सिद्धान्त की इस प्रकार हंसी करना तथा आचार्यों के प्रति कटूक्तियां कहना उनका हल्कापन ही समझा जायगा। स्फोट समर्थन के प्रकरणों में वैयाकरण -सम्प्रदाय के अन्तरैक्य, वाक्यस्फोट के मुख्यत्व तथा अष्टविध स्फोट की मान्यता के विषय में पर्याप्त कहा जा चुका है। (म) 'व्याकरण-दर्शने शब्द-सामान्य-दर्शनम्' नामक लेख में श्री रघुनाथ शर्मा ने स्फोट के सभी तत्वों पर अपने संक्षिप्त किन्तु प्रौढ़ विचार प्रकट किए हैं। आपने इस लेख में व्याकरण की सर्ववेदपारिषदत्व-सिद्धि, शब्द, अर्थ तथा दोनों के सम्बन्ध

---

१ प्रतिभादर्शन पृ० ३२१-२२

२ ,, पृ० ३५१-५३

३ सारस्वती सुषमा (वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी) सं० २०० ६ तृतीय अंक

के अनेक पक्षों का विवेचन करते हुए अन्त में यह निर्धारित किया है कि विश्व की उत्पादिका शक्ति सूक्ष्म(पररूप) वाक्तत्त्व में आश्रित है । श्रौत दार्शनिक भाव के साथ शब्द के व्यावहारिक पक्ष की संगति करता हुआ यह लेख अत्यन्त उपादेय है ।

स्फोट सिद्धान्त पर एक अन्य लेख अध्ययनार्थ प्राप्त हुआ है । इसका शीर्षक 'डाक्ट्रिन आफ स्फोट' है[1]। इसके लेखक श्री बी०एस० रामस्वामी शास्त्री हैं । अभी तक उपलब्ध स्फोट विषयक आधुनिक लेखों में यह प्रथम कहा जा सकता है । इसमें ब्राह्मण ग्रन्थों, उपनिषदों से लेकर भर्तृहरि तक स्फोट विषयक विचारों को एक नियमित शृंखला के रूप में संजोकर व्यक्त किया गया है । आपने भर्तृहरि को शब्द-ब्रह्माद्वैतवादी तथा शब्द को अन्तिम-सत्य ( Ultimate reality ) कहा है । अपने लेख के समर्थन में आपने अन्त में श्रुति-उपनिषत्, महाभाष्य, वाक्यपदीय तथा अन्य ग्रन्थों के मन्त्रों, वाक्यों तथा श्लोकों को इस रूप में उद्धृत किया है कि लेख का आधा भाग उनका तथा आधा इन्हीं उद्धरणों से भरा हुआ है । स्फोट विषयक शास्त्रीय सामग्री से सुसज्जित यह लेख महत्त्वपूर्ण है ।

पंडितराज श्री कालीप्रसाद मिश्र का विद्वद्गोष्ठी में पठित व्याकरण-दर्शन-विषयक लेख , श्री सभापति शर्मोपाध्याय का स्फोट - समीक्षा नामक लेख, सागर विश्वविद्यालय की शोध पत्रिका 'सागरिका' का[2] 'शाक्तदृष्ट्या सृष्टितत्त्व-विमर्शः' नामक लेख[3] डा० रामप्रसाद त्रिपाठी का 'व्याकरण-दर्शने सृष्टि-प्रक्रिया-विमर्शः' नामक लेख तथा श्री कालिकाप्रसाद शुक्ल का 'व्याकरण-स्वरूपम्'[4] लेख, में स्फोट तत्त्व पर संक्षिप्त रूप में विचार किया गया है ।

---

1 अन्नामलाई वि०वि० शोध पत्रिका(वाल्यूम १ नं० २, अक्टूबर १९३२)

2 सागरिका १,२ (२०१९ विक्रमी)

3 सरस्वती सुषमा (वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय,वाराणसी) सं० २०२५ तृतीय अंक ।

4 सरस्वती सुषमा सं० २०२४ प्रथम अंक

इनलेखों की विषय-सामग्री वैयाकरण सिद्धान्त ग्रन्थों की ही है। हाँ शैली तथा विषय-व्यवस्था में वैशिष्ट्य दिखाई पड़ता है।

( ञ ) अन्य भारतीय,पाश्चात्य विद्वानों के स्फोट विषयक विचार

---

भाषा विज्ञान की आधुनिक पुस्तकों को पढ़ते समय स्फोट के सम्बन्ध में ऐसे वाक्य मिले, जिनसे पता चलता है कि इन विद्वानों ने भी स्फोट तथा उसकी विशेषताओं पर विचार किया है। इनमें से कुछ ऐसे विचार जो सब में सामान्य रूप से हैं या किसी एक लेखक के ग्रन्थ में ही हैं, उन्हें उद्धृत करना उचित प्रतीत होता है। डा० ए०बी० कीथ ने लिखा है--

'वे(वैयाकरण) एक रहस्यमय तत्त्व स्फोट को स्वीकार करते हैं, जो एक प्रकार की शब्द के नित्य स्वरूप की स्थापना है और कार्य शब्द जिसकी अभिव्यक्तियाँ हैं।[1] इसी प्रकार एस०के० डे महोदय ने स्फोटवाद को रहस्यमय विचार माना है।[2] म०म० कृष्ण वासुदेव अभ्यंकर का कथन है--

'स्फोट एक मूलभूत शब्द है, जो ध्वनि से भिन्न है तथा वक्ता के अभिप्राय को श्रोता तक पहुंचाता है।[3]'

श्री तारापुर वाला महाशय लिखते हैं--

'विचार और भाषा एक ही मूलतत्त्व के दो व्यावहारिक पक्ष हैं। जैसे भाषा ज्ञान का अन्तिम रूप है, तथैव ज्ञान भी भाषा की मूलसृष्टि ही है।[4]' (इस कथन में वैयाकरण सम्मत बौद्ध शब्द, अर्थ की मान्यता प्रतीत होती है।) आगे आपने कहा है--

'यह स्पष्ट है कि केवल उच्चारित वर्ण भाषा नहीं है।[5]'

( यह कथन वर्णातिरिक्त शब्द की मान्यता का समर्थक है।)

---

१ संस्कृत साहित्य का इतिहास(भाषान्तरकार मंगलदेव शास्त्री),पृ०४५८-५६

२ आलंकारिक शास्त्र के इतिहास का अध्ययन ,भाग२,पृ० १८०

३ ए डिक्शनरी ऑफ् संस्कृत ग्रामर

४ एलीमेण्ट्स ऑफ् दि साइंस ऑफ् लैंग्वेज,पृ०५

५ ,, ,, ,, पृ० ८

श्री पी०डी० गुणे का कथन है --

'वस्तुत: बोले जाने वाले शब्द हमारे विचारों के परिधान मात्र हैं।[1]' ( इससे भी ध्वनि स्फोट रूप शब्द की व्यंजक ही सिद्ध होती है।)

इसी प्रकार ~~वाक्य~~ भाषा विज्ञानी ए०एच० गार्डिनर वाक्यवाद के समर्थक के रूप में स्फोटवादी के निकटतम होने से, स्फोट सिद्धान्त के प्रतिपादक सिद्ध होते हैं। उनके एतद्विषयक कथन ये हैं --

'वाक्य उस शब्द या समूह को कहते हैं, जिससे किसी अभिधेय को पूर्ण अभिव्यक्ति मिलती है[2]।' 'वाक्य वह उक्ति है जो (श्रोता को) तब तक बोध कराता रहता है, जब तक वक्ता विश्रान्ति के पूर्व चाहता है[3]।'

गार्डिनर ने शब्द के दो रूप(अन्त:, बाह्य) स्वीकार किए हैं। प्रथम को मूल शब्द तथा दूसरे को उसका पद रूप आकार माना है। शब्द के ये दोनों रूप भिन्न होते हुए भी अभिन्न रहते हैं[4]। शब्द के बाह्य आकार के ही संज्ञा, क्रिया आदि भेद होते हैं[5]। इसी प्रकार अन्य पाश्चात्य भाषाविज्ञानी विद्वानों तथा भारतीय आचार्यों के विचारों का तुलनात्मक अध्ययन करने से वैयाकरण-सम्प्रदाय-सम्मत स्फोटतत्त्व की प्रमुख विशेषताओं में ऐक्य मिलेगा। साथ ही यह भी स्पष्ट हो जायगा कि विश्व के भाषा शास्त्री इस सम्प्रदाय का अनुसरण करते हैं। यही कारण है कि एक ही अर्थ विश्व की अनेक ध्वनि रूप शब्दों के द्वारा

---

१ तुलनात्मक भाषाविज्ञान,पृ०६

2. A sentence is a word or set of words revealing an inlelligible purpose.( Speech and language. P.88)
3. A sentence is an utterance which makes just as long a communication as the speaker has x intended to make before giving himself a rest. ( P. 208)
4. But true enough it is,that differences of inner word form as I shall call the semantic aspect, are often accompanied by outer word form, and that the term word - form owes it's origin to the later. ( P. 131)
5. I maintain that the so-called 'Parts of speech are distinctions of word form (P. 134).

अभिव्यक्त होता हुआ भी मूलत: एक है तथा एक ही शब्द अनेक अर्थों को व्यक्त करता हुआ भी अपनी अखण्डता को लिये है।(गौ: पदार्थ विश्व की सहस्राधिक भाषाओं के माध्यम से कहा जाता हुआ एक है तथा गौ: शब्द वाणी, भूमि, गाय प्रभृति अनेक अर्थों में वर्तमान होते हुए भी एक ही है । )

विश्व की बोलियों की समानार्थ बोधकता में स्फोट सिद्धान्त का प्रभाव

वर्ण समुदाय को वाचक स्वीकार करने में अनन्त वर्ण-समुदायों को वाचक मानने का गौरव कई स्थलों पर प्रकट किया जा चुका है । इसमें एक बड़ी आपत्ति यह है कि अब स्थानीय बोलियों में केवल एक दो वर्णों की अधिकता से अर्थ भेद होने लगेगा, तब अनावश्यक वर्ण समुदाय के विस्तार को भी वाचक मानना पड़ेगा। जैसे एक ही गमन अर्थ को जाई थे, जाई ला, जाइली, जाइत बाटे, जाई णा इत्यादि अनेकानेक वर्ण समुदाय से व्यक्त किया जाता है । छोटा सा बालक जो अपने माता-पिता के स्थानान्तरण के कारण उत्तरप्रदेश के पूर्व, पश्चिमी सभी जनपदों में रह चुका है, इन सभी के अर्थ को एक ही समझता है । इसी प्रकार हिन्दी का सम्बन्धवाची 'का' मराठी में 'च्या' बन जाता है तथा 'खिड़कीच्या बाहेर' का अर्थ खिड़की के बाहर होता है। 'का' अर्थ को जानने वाला 'च्या' का भी अर्थ समझ लेता है । यहाँ विशेष बात यह है कि विद्वाने भले ऐसा अर्थ-विश्लेषण करें, जिज्ञासु बालक समूचा ही अर्थ समझता है । आज अनेक प्राकृत, उनके अपभ्रंश तथा उनके भी परिवर्तित रूप दिखाई पड़ते हैं और संस्कृत के समृद्धि-काल में भी अपभ्रंशों की संख्या संस्कृत शब्दों की संख्या की कई गुनी थी । महाभाष्यकार ने एक गौ: के गावी, गोणी , गोता, गोपोतलिका आदि अपभ्रंश गिनाये हैं।[1] परन्तु सब में वाचकता एकरूप ही है । विद्वानों ने प्रयत्न कर ऐसे शब्दों की खोज की है, जिनके देश, प्रयोक्ता के भेद से अत्यन्त साधारण भेद हो गये हैं, जैसे त्रि, श्री मातृ, मदर मथुरा, मट्रा मेरठ, मीरट(अँग्रेज यही उच्चारण करते थे) । यह भी

---

१ म०भा० पस्प० पृ०५५

देखिए एम०पी० के अर्थ मेम्बर आॅव् पार्लियामेण्ट, महादेवप्रसाद तथा डी०एम० का अर्थ 'डिस्ट्रिक्ट मैजिस्ट्रेट', 'देवमूर्ति' होता है। यह अनेक, विचित्र अर्थाभिव्यक्ति की कुशलता वाचक शब्द में ही है। ध्वनिरूप में नहीं।

उपसंहार

इस प्रकार जैसे ऋक्, यजुः तथा साम नाम से त्रिविध होने पर भी वेद एक ही है तथैव देश भेद से अनेक नामवाली (गुजराती, महाराष्ट्री, मागधी आदि) वाणी एकार्थाभिधान रूपनिबन्धन के कारण एक ही है। शकल-सकल, स्वजन-स्वजन, मरण- रमण में भेद है, क्योंकि एक ही संस्कृत भाषा में ये भेद समुदाय के विज्ञजनों द्वारा मान्य हो चुके थे, वही मान्यता अब भी चली आ रही है, परन्तु पाद, पांव, पैर, पइयां मेंभेद नहीं है, क्योंकि समुदाय के ही कुछ वक्ताओं ने उच्चारण -प्रक्रिया में थोड़ा-थोड़ा भेद लाते हुए एक ही शब्द के ये अपभ्रंश कर डाले हैं, उनकी वाचकता मेंकोई अन्तर नहीं आया। अतः शब्दगत एकत्व सत्य है, ध्वनि रूप अभिव्यक्ति-निमित्तक-नानात्व काल्पनिक होने से परिवर्तनशील एवम् असत्य है।

ज्ञान रूप में स्थित शब्दस्वरूप के अभिन्न तत्त्व को जानकर वर्णानुपूर्विक्रम विशिष्ट साधुशब्द प्रयोग के ज्ञानपूर्वक वर्णानुपूर्वी रूप क्रम का परिहार कर निःश्रेयस् प्राप्ति ही व्याकरणाध्ययन का प्रयोजन है। यह प्रयोजन स्फोट-रूप शब्द तत्त्व के ज्ञान से सिद्ध होता है। शब्द के इसी स्वरूप का ज्ञान करने से मोक्ष-प्राप्ति होती है, वही विश्व के समस्त प्राणियों का परम, चरम पुरुषार्थ है। जैसे शरीरवमन को शुद्ध करने वाली विभिन्न क्रियायें अन्त में परमात्मा का साक्षात्कार करने में सहायक होती है, तथैव प्रकृति-प्रत्यय, क्रियाकारक आदि का ज्ञान शब्द ब्रह्म का तादात्म्य प्राप्त करने में उपयोगी होता है। संस्कृत-वैयाकरण-सम्प्रदाय द्वारा प्रतिष्ठापित, शब्द ब्रह्म से सायुज्य प्राप्त करने का यह उपाय स्तुत्य है। शब्द की आराधना जगज्जननी दुर्गा की स्तुति है।

महामाहेश्वर आचार्य अभिनव गुप्त के शब्दों में मेरी कामना है कि इसी प्रकार शब्द साधना में मैं सतत् निरत रहूं ।

तव च का किल न स्तुतिरम्बिके! सकलशब्दमयी किल ते तनुः,
निखिलमूर्तिषु मे भवदन्वयो मनसिजासु बहिः प्रसरासु च ।
इति विचिन्त्य शिवे! शमिताशिवे! जगति जातमयत्नवशादिदम् ,
स्तुतिजपार्चनचिन्तनवर्जिता न खलु काचन कालकलास्ति मे ।।

-o-

# सहायक ग्रन्थ-सूची


| क्रम सं० | ग्रन्थ नाम | लेखक | प्रकाशक तथा समय |
|---|---|---|---|
| १ | अथर्ववेद | श्री जयदेव शर्मा(सं०) | आर्य साहित्य मण्डल, अजमेर २०२१ विक्रमी । |
| २ | अथर्वप्रातिशाख्य | डा० सूर्यकान्त(,,) | मेहरचन्द लक्ष्मणदास, दिल्ली २०२५ विक्रमी । |
| ३ | अभिनव भारती(नाट्यशास्त्र) | अभिनवगुप्त | गायकवाड़ औरियंटल सीरिज ३६ |
| ४ | ईश्वर प्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी | ,, | काश्मीर संस्कृत सीरीज़ श्रीनगर |
| ५ | उत्तर रामचरित | भवभूति | शारदा पु० भंडार, इलाहाबाद १९६५ई० । |
| ६ | ऋग्वेद | वैदिक संशोधन मंडल | (वैदिक रिसर्च इंस्टीट्यूट)पूना १९४६ई० । |
| ७ | ऋग्वेदभाष्यउपोद्घात | ,, | पूना संस्करण |
| ८ | ऐतरेयोपनिषद् | | गीता प्रैस, गोरखपुर |
| ९ | कठोपनिषद् | | ,, ,, |
| १० | कविराज अभिनन्दन ग्रन्थ | | अखिल भारतीय संस्कृत परिषद् लखनऊ १९६७ई० । |
| ११ | काव्य प्रकाश | डा० सत्यव्रत सिंह(सं०) | चौखम्बा सं०सीरीज वाराणसी. |
| १२ | काव्य मीमांसा | राजशेखर | विहार राष्ट्रभाषा परिषत्, पटना । |
| १३ | काव्यादर्श | दण्डी | निर्णय सागर प्रैस, बम्बई |
| १४ | काव्यालंकार सूत्र वृत्ति | वामन | आत्माराम एण्ड संस, दिल्ली १९५४ई० |
| १५ | काशिका | | प्राच्य भारती प्रकाशन वाराणसी १९६५ई० । |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १६ | केनोपनिषत् | | गीता प्रैस, गोरखपुर |
| १७ | गोपथ ब्राह्मण | | एशियाटिक सोसायटी, कलकत्ता |
| १८ | चरक संहिता | डा० गंगाप्रसाद पाण्डेय (सं०) | चौखम्बा विद्या भवन, १६६६ई० |
| १६ | चान्द्र व्याकरण | क्षितीशचन्द्र चटर्जी (सं०) | पूना, १६५३ई० |
| २० | छान्दोग्योपनिषत् | | गीता प्रैस, गोरखपुर |
| २१ | जैमिनीय ब्राह्मण | | लाहौर १६२१ई० |
| २२ | तत्त्वमुक्ता कलाप | वेंकटनाथ देशिक | काशी प्रकाशन १६००ई० |
| २३ | तत्त्वबिन्दु | वाचस्पति मिश्र | अन्नामलाई विश्वविद्यालय सं० प्र० मा०, १६३६ई० । |
| २४ | तन्त्रवार्तिक | कुमारिल भट्ट | बंगाल एशियाटिक सोसायटी कलकत्ता, १६२५ई० । |
| २५ | तैत्तिरीयारण्यक | | आनन्दाश्रम प्रैस, पूना |
| २६ | तैत्तिरीय संहिता | | ,, ,, |
| २७ | तैत्तिरीयोपनिषत् | | गीता प्रैस, गोरखपुर |
| २८ | दुर्गा सप्तशती | | श्री सैमामाई प्रकाशन, प्रयाग |
| २६ | ध्वन्यालोक (लोचन सहित) | आनन्दवर्धन | हरिदास संस्कृत ग्रन्थमाला, १६३७ई |
| ३० | नलचम्पू | त्रिविक्रम भट्ट | चौखम्बा संस्कृत सीरीज़, १६३२ई० |
| ३१ | नाद कारिका | द्वितीय रामकंठ | काश्मीर सं० सीरीज़, श्रीनगर |
| ३२ | निरुक्त (दुर्गाचार्यकृत टीका सहित) | | गुरुमण्डल ग्रन्थमाला, ५ क्लाइवरोड कलकत्ता । |
| ३३ | न्यायमंजरी | श्री सूर्यनारायण शुक्ल (सं०) | काशी संस्कृत ग्रन्थमाला १६६२वि |
| ३४ | न्याय सिद्धान्त मुक्तावली | निर्णय सागर प्रैस, बम्बई, १६३६ई० | |
| ३५ | न्याय सिद्धान्त सुधानिधि | विश्वेश्वर सूरि | चौखम्बा संस्कृत सीरीज़ |
| ३६ | न्याय सूत्र भाष्य | स्वामी द्वारकादास शास्त्री (सम्पादक) | भारतीय विद्या प्रकाशन, वाराणसी । १६६६ई० |
| ३७ | परमार्थ चर्चा | अभिनवगुप्त | काश्मीर संस्कृत ग्रन्थावली, श्रीनगर |
| ३८ | परात्रिंशिका | (पं० लक्ष्मीनारायण कृत विवृति सहित) | ,, ,, |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३९ | पाणिनीय परिचय | श्री गिरिधर शर्मा चतुर्वेद | चौखम्बा संस्कृत सीरीज़, १९५४ई० |
| ४० | पाणिनीय व्याकरणे प्रमाणसमीक्षा | डा० रामप्रसाद त्रिपाठी | शोधग्रन्थ, २०२५ विक्रमी |
| ४१ | पातंजल योगदर्शन | डा० रामशंकर भट्टाचार्य (सम्पादक) | भारतीय विद्याप्रकाशन, वाराणसी १९६३ई० । |
| ४२ | प्रतिमा दर्शन | श्री हरिशंकर जोशी | चौखम्बा विद्या भवन, १९६४ई० |
| ४३ | प्रत्यभिज्ञाहृदय | क्षेमराज | आडियार लाइब्रेरी मद्रास, १९३८ई० |
| ४४ | प्रपंच सार (भाग ) | शंकराचार्य | शंकर ग्रन्थावली १९-२०, श्रीरंगम् |
| ४५ | प्रश्नोपनिषद् | [illegible] | गीता प्रेस, गोरखपुर |
| ४६ | वाल्मीकिय रामायण | [illegible] | निर्णय सागर प्रेस, बम्बई, १९३०ई० |
| ४७ | बृहदारण्यकोपनिषद् | | गीताप्रेस, गोरखपुर |
| ४८ | ब्रह्मविद्योपनिषत् | | ,, ,, |
| ४९ | ब्रह्मविन्दूपनिषत् | | ,, ,, |
| ५० | भर्तृहरि | श्री के०ए०सुब्रह्मण्यम् अय्यर | दक्कन कालेज पूना, १९६९ई० |
| ५१ | भास्करी | | सरस्वती भवन, वाराणसी |
| ५२ | भाषा का इतिहास | भगवद्दत्त | इतिहास प्रकाशन दिल्ली |
| ५३ | महाभाष्य (तीन खण्ड) | महर्षि पतंजलि | मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली १९६७ई० । |
| ५४ | ,, (नवाह्निक) | | ,, ,, २०२५वि० |
| ५५ | महार्थ मंजरी | | काश्मीर संस्कृत सीरीज़ श्रीनगर |
| ५६ | माण्डूक्योपनिषद् | | गीता प्रेस, गोरखपुर |
| ५७ | माधवीय धातु वृत्ति | स्वामी द्वारिकादास शास्त्री (सम्पादक) | प्राच्य भारतीय प्रकाशन वाराणसी १९६४ई० । |
| ५८ | मानमेयोदय | श्रीनारायण भट्ट | त्रिवेन्द्रम, १९१२ई० |
| ५९ | मालिनी तन्त्र | | काश्मीर संस्कृत सीरीज़ श्रीनगर |
| ६० | मीमांसा सूत्र भाष्य | | आनन्दाश्रम ग्रन्थावलि १९७ |
| ६१ | मुण्डकोपनिषद् | | गीता प्रेस, गोरखपुर |
| ६२ | [illegible]निषद् | | ,, ,, |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ६३ | योगिनी हृदय | गोपीनाथ कविराज(सं०) | ग०सं०का० बनारस, १९२३-२४ई० |
| ६४ | रघुवंश | (कालिदास संस्कृत ग्रन्थावली में संकलित) | किताब महल,इलाहाबाद |
| ६५ | रत्नत्रय | श्रीकण्ठ | शास्त्रग्रन्थमाला कोयम्बटूर |
| ६६ | रहस्यपंचदशिका | अभिनवगुप्त | काश्मीर संस्कृत सीरीज,श्रीनगर |
| ६७ | लघुशब्देन्दु शेखर | नागेश भट्ट | चौखम्बा संस्कृत सीरीज़,वाराणसी |
| ६८ | वाक्यपदीय(भावप्रदीप-सहित, ब्रह्मकाण्ड) | पं०सूर्यनारायण शुक्ल(सं०) | चौखम्बा सं०सीरीज़,वाराणसी |
| ६९ | वाक्यपदीय(प्रथम द्वितीय काण्डपुण्यराजकृत टीका सहित) | मानवल्लुपार्व्यंगंगाधर शास्त्री (सम्पादक) | |
| ७० | वाक्य पदीय(तृतीयकाण्ड हेलाराजकृत टीका सहित) | | विद्याविलास प्रैस,वाराणसी |
| ७१ | वाक्यपदीय(अम्बाकर्त्री टीका सहित) | पं०रघुनाथ शर्मा | वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी । |
| ७२ | वेदान्त सूत्र भाष्य | गोविन्दानन्द(सं०) | मोतीलाल बनारसीदास,वाराणसी |
| ७३ | वैदिक व्याकरण | डा० रामगोपाल | नेशनल पब्लिशिंग हाउस दिल्ली |
| ७४ | वैयाकरण भूषण सार (दर्पण काशिका सहित) | पं०गुरुप्रसाद शास्त्री(सं०) | राजकमलसं०का०ग्रन्थमाला, १९३४ई० |
| ७५ | ,, ,, (प्रभासहित) | श्रीबालकृष्णपंचौली | चौखम्बा संस्कृत सीरीज़,वाराणसी |
| ७६ | वैयाकरण सिद्धान्त कौमुदी | वासुदेव शर्मा(सं०) | निर्णय सागर प्रैस,बम्बई |
| ७७ | वैयाकरण सिद्धान्त लघु-मंजूषा(सभापतिशर्मोपाध्यायकृत रत्नप्रभासहित) | | |
| ७८ | वैशेषिक सूत्र भाष्य (न्यायकंदली सहित) | | वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, १९६३ई० |
| ७९ | व्याकरण दर्शन पीठिका | श्री रामाज्ञा पाण्डेय | सरस्वती भवन,वाराणसी |
| ८० | व्याकरण दर्शन भूमिका | | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ८१ | व्याकरण सिद्धान्त सुधानिधि | पर्वतीय विश्वेश्वरसूरि | चौखम्बा संस्कृत सीरिज़,वाराणसी |
| ८२ | व्युत्पत्तिवाद (जया सहित) | म० म० जयदेव मिश्र | म० म० उमेश मिश्र ,प्रयाग |
| ८३ | शब्द कौस्तुभ | | सरस्वती भवन,पुस्तकालय,वाराणसी |
| ८४ | शाब्दनिर्णय | प्रकाशात्मयतीन्द्र | (गणपतिशास्त्रि संपादित त्रिवेन्द्रम) |
| ८५ | शारदा तिलक | लक्ष्मण देशिकेन्द्र | चौखम्बा सं० सीरीज़,वाराणसी |
| ८६ | शास्त्र दीपिका | पार्थसारथिमिश्र | विद्याविलास प्रेस काशी |
| शिवदृष्टि | | | |
| ८७ | शिवदृष्टि | सोमानन्दनाथ | काश्मीर सं० ग्रन्थावली श्रीनगर |
| ८८ | शिवसूत्र वार्तिकम् | | ,, ,, |
| ८६ | शिशुपालवध | रामचन्द्रकाक(सं०) | ,, ,, |
| ६० | शुक्ल यजुर्वेद प्रातिशाख्य | | |
| ६१ | शैवदर्शन बिन्दु | डा० कान्तिचन्द्रपाण्डेय | वाराणसेय सं० वि० वि०, २०२१वि० |
| ६२ | श्रीमद्भगवद्गीता | | गीताप्रेस,गोरखपुर |
| ६३ | श्रीमद्भागवत(श्रीधर स्वामि टीकासहित) | | निर्णय सागर प्रेस,बम्बई |
| ६४ | श्लोक वार्तिक(न्याय-रत्नाकर सहित) | तैलंग रामशास्त्री (सं०) | सरस्वती भवन पु०,वाराणसी१६२५ई० |
| ६५ | षड्दर्शन समुच्चय | हरिभद्र सूरि | गायकवाड औरियण्टल सीरीज़ बड़ौदा |
| ६६ | संस्कृत व्याकरणशास्त्र का इतिहास साहित्य (दो भाग) | युधिष्ठिर मीमांसक | भारतीय प्राच्य विद्याप्रतिष्ठान,अजमेर |
| ६७ | संस्कृत साहित्य का इतिहास | अनु० डा० मंगलदेव शास्त्री<br>लें० डा० ए० बी० कीथ | मोतीलाल बनारसीदास,दिल्ली |
| ६८ | सर्वदर्शन संग्रह | उमाशंकर ऋषि (सं०) | चौखम्बा सं०सीरीज़,वाराणसी |
| ६६ | स्कन्दपुराण | | वेंकटेश्वरप्रेस,बम्बई |
| १०० | सांख्य सूत्र भाष्य | डा० रामशंकर भट्टाचार्य(सं०) | भारतीय विद्या प्रकाशन,वाराणसी,२०२ |
| १०१ | साम्बपंचाशिका | | संस्कृत सीरीज़ त्रिवेन्द्रम |
| १०२ | स्फोट चन्द्रिका(मौनि श्रीकृष्ण भट्ट) | वादार्थ संग्रह प्र० भाग में | गुजराती प्रिंटिंग प्रेसबम्बई |
| १०३ | स्फोटतत्वनिरूपण(शेषकृष्ण) संकलित | महादेव शर्मा(सं०) | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १०४ | स्फोट तत्त्व न्याय विचार | गणपति शास्त्री(सं०) | त्रिवेन्द्रम |
| १०५ | स्फोट दर्शन | पं०रंगनाथ पाठक | विहार राष्ट्रभाषापरिषद् पटना |
| १०६ | स्फोटवाद(नागेशभट्ट) | वी०कृष्णमाचार्य(सं०) | आड्यिर लाइब्रेरी, मद्रास, १९४६ई० |
| १०७ | स्फोटसिद्धि(भरतमिश्र) | साम्बशिव शास्त्री(सं०) | अनन्त शयन संस्कृत ग्रन्थावली, त्रिवेन्द्रम १९२७ ई० । |
| १०८ | स्फोट सिद्धि न्याय विचार | गणपति शास्त्री | ,, ,, १९१७ई० |
| १०९ | स्फोट सिद्धि(मण्डनमिश्र गोपालिका सहित) | एस०के०रामनाथ शास्त्री(सं०) | मद्रास यू०सं०सीरीज, १९३१ई० |
| ११० | स्फोटसिद्धि(मण्डनमिश्र) | के०ए० सुब्रह्मण्यम द्वारा अंग्रेजी में अनूदित । | दकन कालेज पूना, १९६६ई० |
| १११ | स्वच्छन्द तन्त्र | मधुसूदन कौल शास्त्री(सं०) | काश्मीर सं०ग्रन्थावलि श्रीनगर १९३५ई० |
| ११२ | हरिवंश पुराण | | वेंकटेश्वर प्रेस, बम्बई |
| ११३ | हेमचन्द्र अभिधान चिंतामणि | हरगोविन्दशास्त्री(सं०) | चौखम्बा विद्या भवन, १९६४ई० |


## अंग्रेजी ग्रन्थ-सूची


| | | | |
|---|---|---|---|
| ११४ | आलंकारिक शास्त्र के इतिहास का अध्ययन (अनूदित) मूल हिस्ट्री आफ संस्कृत लिट्रेचर | सुशीलकुमार डे | श्रीके०एल०मुखोपाध्याय, कलकत्ता द्वारा सम्पादित, १९६०ई० |
| ११५ | ए डिक्शनरी आफ संस्कृत ग्रामर | म०म० कृष्ण वासुदेवअभ्यंकर | ओरियण्टल इंस्टीट्यूट, बड़ौदा, १९६१ई० |
| ११६ | एलिमेण्ट्सआफ साइंस आफ लैंग्वेज । | आई०जे०एस०तारापुरवाला | कलकत्ताविश्वविद्यालय प्रकाशन, १९३२ई० |
| ११७ | तुलनात्मक भाषाविज्ञान (अनू०)मूल इण्ट्रोडक्शन टू [illegible]टिव फि[illegible] | डा०पी०डी० गुणे | पूना ओरियण्टल बुक हाउस, १९५०ई० |
| ११८ | दि थियरी आफ स्पीच एंड लैंग्वेज | गार्डिनर | क्लैरेण्डन प्रेस आक्सफोर्ड |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ११९ | दि फिलासफी आफ वर्ड एण्ड मीनिंग । | श्री गौरीनाथ शास्त्री | कलकत्ता सं० कालेज रिसर्च सीरीज़ १९५९ई० । |
| १२० | वाक्यपदीय(अपेण्डिक्स५) | श्रीके०वी०अभ्यंकर तथा वी०पी०लिमये(सं०) | पूना १९६५ई० |
| १२१ | स्फोट निर्णय(कौण्डभट्ट) | अंग्रेजी अनुवाद तथा व्याख्या एस०डी० जोशी | पूना विश्वविद्यालय प्रकाशन |

## शोध पत्रिकाएं

१ अन्नामलाई वि०वि० शोध पत्रिका, अक्टूबर १९३२ई०

२ गंगानाथ झा रिसर्च इंस्टीट्यूट(शोध पत्रिका),प्रयाग ,फरवरी १९४७ई०

३ सरस्वती सुषमा,वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय,वाराणसी,संवत् २०२४,२५,२६ ।

४ सागरिका -- सागर विश्वविद्यालय सागर, संवत् २०१९

५ संस्कृत सम्मेलनम् , पटना , संवत् २०२४,२५,२६ ।